तीसरे पादमें भगवान नित्यसूरियों के नाथ बताये जाते हैं। इसका यह तात्पर्य है कि अनंतगरुड-विष्वक्सेन सुदर्शन पांचजन्यादि श्रेष्ठनित्यसूरियों से संसेवित पादारविंदयुगलवाले भगवान घोरसंसारकांतार में भटकनवाले क्षुद्र मुझपर (आल्वार पर) अपनी नजरतक न डाल सकते हैं। तथापि चेटी पर कृपाकरनेवाले सार्वभौम की तरह, सर्वश्रेष्ठ भगवान ने अतिनीच मुझपर बिना कारण ही ऐसा अनुग्रहकिया। अहो आपका औदार्य है! अथवा अपने समान नित्यसूरियों से परिवृत आपको, मुझको भी उनकी गोष्ठी में बिठानेकी इच्छा होगी। अथवा मुझपर अनुग्रह करने के द्वारा समस्त संसारियों का भी उद्धार करते हुए लीलाविभूति को भी नित्यविभूति सदृश बनाने की आपकी इच्छा होगी, ऐसे अनेक अर्थ इस वाक्य से सूचित हो जाते हैं।

चौथे पाद से, पादत्रयोक्त वैभववाले भगवान के पादारविंदों में किये जानेवाला प्रणाम ही आत्म-कल्याणकारक बताया जाता है। पादारविन्द की याद करने से भगवान का दिव्यमंगलविग्रह भी सूचित किया जाता है। शरीर के बिना पाद कहांसे आवेगा? शरीर की बात छोडकर पादारविंदमात्र का नाम लेने से यह अर्थ सूचित किया जाता है कि, जैसे दुधमुँहा बच्चा माता के दूसरे अवयवों को छोडकर केवलस्तनपर ही दृष्टि डालता है, इसी प्रकार सेवक को प्रभुके दूसरे अवयवों के रहते हुए भी, पादों का ही ध्यान करना उसके स्वरूपानुरूप होता है। अत एव द्वयमंत्र में चरणों में ही शरणागति की गयी। इससे भगवान को विग्रहशून्य बतानेवालों का मत निरस्त हुआ। यद्यपि स्वयं सानंद भगवदनुभव करने में निरत आल्वार को परमतखंडन में प्रवृत्ति न हो सकती है। तथापि जैसे दीप जलादेने पर अंधकार स्वयं मिट जाता है, इसी प्रकार, श्रेष्ठ अर्थों का विवरण करने पर दुर्मत, अपने आप नष्ट हो जाते हैं।

भगवत्पादों को दुःखनिवर्तक कहा गया है; परंतु स्पष्टतया यह नहीं बताया गया है कि किसके दुःख का वे निवर्तक हैं। 'प्रणतार्तिहर' इत्यादि विरद के अनुसार, भगवान भक्तों के दुःख मिटा देंगे ही। परंतु इसमें श्रीरामानुजाचार्य स्वामीजी, भगवान को स्वकीय दुःखनाशक बताकर इसमें एक रसमय अर्थ निकालते थे। इसका यह तात्पर्य है—भक्त के दुःखी होने पर स्वयं भगवान भी दुःखी होते हैं; यथा श्रीरामायण में अयोध्यावासी प्रजावर्ग ने कहा "व्यसनेषु मनुष्याणां भृशं भवति दुःखितः।" इस वाक्य में 'भृशं' (बहुत) शब्द का यह तात्पर्य है कि प्रजाके दुःख से भी बढकर अधिक दुःख श्रीरामचंद्र जी को लगता है। अतः उनके दुःख की निवृत्ति हो जानेपर, भगवान का भी दुःख दूर हो जायगा ही। तथाच यह अर्थ हुआ कि भगवान भक्तों का दुःख मिटाने के बहाने से अपना स्वकीय दुःख ही मिटा देते हैं। इसका यह तात्पर्य है कि दूसरों का उपकार करने की भावनासे भगवान भक्तों का दुःख दूर न करते हैं, परन्तु अपने स्वार्थ संपादन करने की भावना से ही ऐसे करते हैं। इससे आपका लोकविलक्षण औदार्य प्रकाशित किया जाता है। इस विषय में अनेक प्रमाण, शास्त्रों में उपवर्णित, मिलते हैं। यहां पर एकको लिखेंगे। संक्षेप श्रीरामायण का यह एक सुंदर पद्य है—"अभिषिच्य च लंकायां राक्षसेन्द्रं विभीषणम्। कृतकृत्यस्तदा रामो विज्वरः प्रमुमोद ह॥" (बा. १-८५) इसका यह तात्पर्य है—रावणवध के बाद विभीषण को लंका में राजगद्दी पर बिठाकर श्रीरामचंद्र जी कृतकृत्य, दुःखमुक्त और आनंदयुक्त विराजे। ऐसा कहना था कि

लंका राज्य पाकर विभीषण दुःखमुक्त व आनंदी हुआ। परंतु कहा गया है कि भगवान ऐसे हुए। इसका यही तात्पर्य है कि रावण से तिरस्कृत होकर विभीषण ने जो दुःख पाया, वह वास्तव में श्रीरामचंद्र जी से ही पाया गया था। अतः अब उसका अभिषेक होने पर आपही कृतार्थ, दुःखमुक्त, आनंदित इत्यादि हुए। तथाच प्रकृतोपयुक्त तात्पर्य यह हुआ कि आळ्वार का अज्ञान मिटाकर स्वयं भगवान दुःख विरहित हो गये।

अचेतन मन का संबोधन करना, "जिह्वे कीर्तय केशवं मुररिपुं चेतो भज" इत्याद्युक्त प्रकार से एक कविसंप्रदाय है। 'हे मन! तुम भजन करो' कहने का यह तात्पर्य है कि मैं अपने मनसे भजन करूगा। अथवा, मनका दूसरा एक नाम है 'अंतरंग', यह शब्द, लोकव्यवहार में अत्यंत विश्वासपात्र व्यक्ति के वाचकतया प्रयुक्त होता है। अतः आळ्वार के अत्यंत विधेय, व प्रेमपात्र श्री मधुरकविसूरी जैसे शिष्यों कर भी यह संबोधन हो सकता है। 'हे मन! तुम भगवान का प्रणाम करो' कहने की जगह 'नमस्कार का समुज्जीवित हो' कहना भी अर्थ-पूर्ण है। इससे भगवान की परिपूर्ण सेवा कर धन्य होने की आळ्वार की आशा सूचित हो जाती है।

तथाच इस गाथा में शास्त्रतात्पर्यभूत तत्वहित पुरुषार्थों का संक्षेपतः सूचन किया गया —लक्ष्मीपति भगवान ही परतत्व है, आपके पादारविंदो का आश्रय लेना ही परमहित है और आपका कैंकर्य करना ही परमपुरुषार्थ है। इस अर्थ का नानाप्रकारों से वर्णन करना ही समग्र सहस्रगीति का काम है; प्रकृत गाथा में सूच्यार्थ सूचन किया गया। इस ग्रंथ में आगे (चौथे दशक से शुरूकर) तत्रतत्र श्री शठकोपस्वामीजी अपना पुरुषरूप छोडकर स्त्री भावना से भगवदनुभव करेंगे। इसका मूलकारण भी प्रकृत गाथा में सूचित किया गया है। तथाहि यहांपर कहा गया कि "भगवान ने मुझे भक्तिरूप ज्ञान का प्रदान किया।" भक्तिशब्द का अर्थ है सप्रेमध्यान। तथाच यह अर्थ निकला कि भगवान ने आळ्वार को ज्ञान के साथ प्रेम भी दिया। वही प्रेम कदाचित् अनहद बढ़कर, स्त्री भावना देता हुआ शृंगार के रूपका धारण करता है॥ १

(गाथा.) मननह मलमर मलर्मिशै येलुतरुम् * मननुणर्वळविलन् पोरियुणर्वैवैयिलन् *
इननुण मुलुनलमेदिर्निहळ् कळिविनुम् * इननिल नेननुयिर्मिहुनरै यिलने ॥ २ ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मनन् अहम् मलम् अर | मन में रहनेवाले (कामक्रोधादि-रूप)मलके निकल जाने पर | मुलु उणर् नलन् | - परिपूर्ण ज्ञान व आनंदरूपी, |
| मलर् मिशै एलुदरुम् | - खिल कर ऊपर ऊपर बढ़नेवाले | एदिर् निहळ् कळिविनुम् | भविष्यत् वर्तमान व भूतरूपी तीनों कालों में भी |
| मनन् उणर्वु | - मानसज्ञानरूपी योगज्ञानसे | | |
| अळ्वु इलन् | - जानेजानेवाले जीवात्मासे अतिरिक्त, | इनन् इलन् | -(अपने) सदृश दूसरे पदार्थ से विरहित |
| पोरि उणर्वु इलन् | बाह्येंद्रिय के गोचर अचित्पदार्थ से भी अतिरिक्त, | मिहुनरै इलन् | अपने से अधिक वस्तुसे भी शून्य (भगवान) |
| इनन् | - ऐसे रहनेवाले | एनन् उयिर् | - मेरे अंतरात्मा हैं ॥ |

तात्पर्य—मानसज्ञानगोचर जीवात्मासे एवं बाह्येन्द्रियगोचर अचिद्वस्तु से विजातीय, अपने समान अथवा अधिक वस्तु से विरहित, ज्ञानानंद-घन भगवान मेरे अंतरात्मा हैं।

यद्यपि मूलगाथा में भगवान को स्पष्टतया चेतनाचेतन विलक्षण नहीं बताया गया है; शब्दार्थ इतना ही होगा कि भगवान मानससाक्षात्कार के अथवा बाह्येंद्रिय साक्षात्कार के विषय नहीं होंगे। तथापि मर्मज्ञ हमारे आचार्य, उक्त वाक्य से भगवान के चिदचिद्वैलक्षण्य का ही अर्थ निकालते हैं। ऐसे करने में किसी प्रकार का क्लेश भी नहीं है। जीवात्मा तो दोषमुक्त परिशुद्ध योगियों के मानस साक्षात्कार का विषय होता ही है। भगवान को ऐसे न होने का कारण, आपका उससे (जीवसे) वैलक्षण्य ही हो सकता है। अर्थात्, अगर भगवान भी दूसरे जीवों के समान ही होते, तो उनकी तरह आप योगज्ञान के विषय भी होते। ऐसे न होने से आप जरूर उनसे विलक्षण हैं। एवं अचित्पदार्थों की तरह आप बाह्येंद्रियों के विषय भी न होते हैं; इससे आपका अचिद्वैलक्षण्य सिद्ध हुआ।

"भगवान चिदचिद्विलक्षण हैं" ऐसा संक्षिप्त शब्द छोडकर एक गाथा के दो पादों से इसका विस्तार करने से यह विशेषता बतायी जाती है कि भगवान सर्वथा अतींद्रिय हैं, और एकेंद्रियग्राह्यत्व इत्यादि किसी प्रकार से भी आप चिदचितों के सदृश न हो सकते हैं। अर्थात्, कांचन व कोयलों की श्रेष्ठता में विशेष अंतर जरूर रहता है; तथापि दोनों हमारे नेत्ररूप एक इन्द्रिय के विषय बनते हैं। "इस प्रकार से, चिदचितों से अत्यंत श्रेष्ठ होने पर भी क्या भगवान उनके ग्राहक इंद्रियों से ग्राह्य होंगे?" इस शंका की निवृत्ति भी प्रकृत लंबे वर्णन से की जाती है। तथाच इन दो पादों से भगवान सर्वथा अतींद्रिय, समस्त-चेतनाचेतन पदार्थों से सर्वथा सादृश्य-शून्य, यानी उनसे परमविलक्षण एवं उनसे बहुत श्रेष्ठ बताये गये। यथा श्रीरामानुजाचार्य स्वामीजी ने गीता भाष्य में, "अव्यक्तोऽयमचिन्त्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते" (२-२५) इत्यादि पद्यभाष्य में जीवात्मा के बारे में लिखा—"छेदनादियोग्यानि वस्तूनि यैः प्रमाणैर्व्यज्यन्ते, तैः अयम् आत्मा न व्यज्यत इत्यव्यक्तः। अतः छेद्यादिविसजातीयः। अचिन्त्यश्च—सर्ववस्तुविसजातीयत्वेन तत्तत्स्वभाव-युक्ततया चिन्तयितुमपि नार्हः, अतश्च अविकार्यः—विकारानर्हः।" इन वाक्यों का यह तात्पर्य है—काटना तोडना इत्यादि व्यापारों के लक्ष्य पदार्थ, जिस प्रमाण के गोचर होते हैं, उनका, यह जीवात्मा गोचर न होगा; अतः यह शंका भी न की जा सकती है कि यह जीव भी कदाचित् उक्त पदार्थ जैसा ही होगा। (अर्थात् क्या यह भी उन छेद्यपदार्थों का सजातीय होगा।) एवं इसके, दूसरे समस्तपदार्थों से विजातीय होने के कारण, यह शंका तक न की जा सकती है कि क्या यह जीव भी उन पदार्थों के जैसे स्वभाववाला है। इस कारण से यह विकारशून्य भी होता हैं॥

यहां पर दूसरी एक शंका हो सकती है कि, यद्यपि भगवान को चक्षुरादि बाह्येंद्रिय के अविषय बताना ठीक है; क्यों कि अनेक प्रमाणों में आपको अतींद्रिय बताया गया है; तथापि आपको परिशुद्ध मानसज्ञान के भी अविषयबताने में प्रमाण क्या है? ऐसे कहने पर आपको सर्वथा ज्ञानगोचर (अर्थात् प्रमाणा-

गोचर) शशशृंगादि के समान तुच्छ वस्तु ही कहना पडेगा। एवं "दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या," "मनसा तु विशुद्धेन" इत्यादि, आपको परिशुद्धमनोग्राह्य बतानेवाले श्रुतिवाक्य भी बिगड जायंगे। ऐसा विरुद्ध अर्थ यहांपर कैसे बताया गया? इसका यह समाधान है—हम यह दावा नहीं कर कि भगवान परिशुद्ध मनके भी सर्वथा अविषय हैं; परंतु हमारा कहना इतना ही है कि भगवान का वैभव ऐसा है इतना है इत्यादि प्रकार से, आपको नापकर समझ लेना परिशुद्ध मनको भी अशक्य है। यह तात्पर्य है—परिशुद्ध योगज्ञान के विषय होने पर भी भगवान अपरिच्छेद्यस्वरूप होते हैं; अतः यह मन भी आपको पूर्णतया साक्षात्कार करने में अशक्त है। यथा श्री कूरेश स्वामीने श्रीवरदराजस्तव में अनुगृहीत किया—"नित्यमिन्द्रियपथातिगं महो योगिनामपि सुदूरगं धियः" (अर्थात् भगवान बाह्येंद्रिय के अविषय, एवं योगियों के मनसे भी दूर हैं)।

[पोरियुणर्ववैयिलन्] भौतिक पदार्थ चक्षुरादि इन्द्रियों के गोचर होते हैं। इनसे विलक्षण भगवान तो इन्द्रियगम्य न होते हैं। यद्यपि भगवान को परिशुद्ध मन के अविषय बताने के बाद, आपको बाह्येंद्रियों के अविषय कहने की आवश्यकता न रहती हैं; तथापि स्पष्टता के लिए यह पुनरुक्ति की गयी। अथवा यह दृष्टांत के रूपमें कहा गया है; अर्थात् इसका यह तात्पर्य है कि, भगवान जैसे बाह्येंद्रियों के अविषय हैं, इसी प्रकार आप परिशुद्ध मन के भी अविषय हैं। "न तत्समश्चाभ्याधिकश्च दृश्यते" इत्यादि श्रुतिवाक्य में तथा "न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकःकुतोऽन्यः" इत्यादि भगवद्गीतावचनमें भगवान के सदृश व्यक्ति का निषेध करने के बाद आपसे अधिक का निषेध करने की आवश्यकता नहीं रहती; अतः इसका ऐसा अर्थ होता है कि आपके सदृश ही नहीं है। तब अधिक कहां से मिलेगा? अथवा, जैसे आपके सदृश कोई नहीं है, वैसे आपसे अधिक भी कोई न मिलेगा। यह न्याय यहां भी लगेगा। यद्यपि रामकृष्णादि विभवावतार, एवं अर्चावतार, बाह्येंद्रिय के विषय हैं; अतः उनको अतींद्रिय कहना अनुचित प्रतीत होगा; तथापि यहां पर भगवान के दिव्यात्मस्वरूप का ही वर्णन किया जा रहा है; ननु दिव्यमंगल विग्रह का; अवतार में प्रत्यक्ष होनेवाली वस्तु तो दिव्यमंगलविग्रह ही है; अतः कोई विरोध नहीं है।

तीसरे पाद में [इनन्] का अर्थ है ऐसा रहनेवाला। पूर्वोक्त भगवान के अनुभव में मग्न होकर, आश्चर्य परवश होनेवालों का यह उद्गार है। [उणर्मुलुनलम्] उणर् - ज्ञान, मुळु - परिपूर्ण, नलम् - आनंद। बीच में रहनेवाला मुळु शब्द अपने आगे से तथा पीछे से भी संबद्ध होता है। तथाच यह अर्थ निकला कि भगवान परिपूर्ण ज्ञान रूपी (ज्ञानघन) तथा आनंदरूपी (आनंदघन) हैं। "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म", "आनन्दो ब्रह्म" इत्यादि, इस विषय में प्रमाण हैं। अर्थात् भगवान को ज्ञानवान् व आनंदवान् बताने के अतिरिक्त, आपको ज्ञानस्वरूपी व आनंदस्वरूपी भी बताने में आया है। उपरोक्त श्रुतियों का यही तात्पर्य है। बाद में [एदिर्निहळ् कळिविनुम् इननिलन्]—तीनों कालों में भी अपनी सदृश व्यक्ति से विरहित हैं। जब पहले दो पादोंसे भगवान को समस्त चेतनाचेतन विलक्षण बताया गया, फिर आपके सदृश दूसरा कोई कहां से मिलेगा, जिसका निषेध करने की, अब आवश्यकता आ पडी? इसका यह समाधान है कि

पूर्व में भगवान की सामान्यतः चिदचिद्विलक्षणतया कही गयी; हाल में तो विशिष्य आपके सदृश दूसरे किसी व्यक्ति का तीनों कालो में स्पष्ट अभाव कहा जाता है; अर्थात् पूर्व में एक सामान्य अर्थ बताया गया; हालमें तो एक विशेष अर्थ बताया जा रहा है; अतः पुनरुक्ति नहीं है । श्री पराशरभट्टार्यस्वामिजी कहते थे कि पूर्ववाक्य में भगवान को साधर्म्यदृष्टांतशून्य बताया गया , और इस वाक्य में आपको वैधर्म्यदृष्टांतशून्य बताया जा रहा है, अतः पुनरुक्ति नहीं है । यह तात्पर्य है—काव्यों में किसी वस्तु का दृष्टांत दो प्रकारों से दिया जाता है—साधर्म्य से अथवा वैधर्म्य से । तथाहि—भगवान के पाद कमल के समान हैं , इस वाक्य का यह तात्पर्य है कि कमल का जो सौंदर्य है, वही भगवत्पादों में भी है । तथा च यह साधर्म्य-दृष्टांत हुआ । वैधर्म्य-दृष्टांत का यह उदाहरण है, महात्मा लोग चोरके सदृश न होते हैं । इसका यह तात्पर्य है कि जैसे चोर दूसरों से ठगना सताना इत्यादि दुर्व्यवहार करते हैं, वैसे महात्मा लोग नही करते, अर्थात् चोर का वैधर्म्य महात्माओं से कहा गया है; अतः यह वैधर्म्य दृष्टांत कहा जाता है । परंतु कभी कभी ऐसा प्रसंग बनता है कि ऐसा वैधर्म्य दृष्टांत बताना भी अनुचित होगा । यथा, यह वाक्य कहना भी अनुचित है कि वसिष्ठभगवान चंडाल के सदृश नहीं है । क्यों कि ऐसे कहने का यह तात्पर्य होता है कि कभी किसी के मन में वसिष्ठ को चंडाल सदृश होने की शंका हुई होगी। शास्त्र का न्याय है कि "प्रसक्तस्यैव हि प्रतिषेधः" (अर्थात् किसी की प्रसक्ति होने पर ही उसका निषेध किया जा सकता है ; जिसके होने की प्रसक्ति ही न होगी, उसका निषेध नहीं किया जाता।) इस न्याय से हालमें भी भगवान का वैधर्म्य दृष्टांत बताना भी आपके वैभव की हानी पहुंचा देगा; क्यों कि किसी वस्तु से आपके वैधर्म्य का वर्णन करना भी भगवान के वैभव को हता देगा । अतः इस गाथा से आपका साधर्म्यदृष्टांताभाव, एवं वैधर्म्यदृष्टान्ताभाव ये दोनों बताये जाते हैं ।

चौथे पादमें [ एननुयिर् ] का अर्थ है मेरे अंतरात्मा; अर्थात् पूर्वोक्त विशेषणविशिष्ट भगवान् मेरे अंतरात्मा हैं—ऐसा अर्थ निकला । अथवा पूर्व गाथा से इसको एकान्वय कर, " चिदचिद्विलक्षण, समाधिकरहित, मेरे अंतरात्मा भगवान के पादारविंदो का प्रणाम कर , हे मेरे मन! तुम समुज्जीवित हो जाओ" ऐसा अर्थ करना चाहिए ॥ .... .... २

(गाथा.) इलन्दु उडैयनिदु एन निनैवरियवन् * निलनिडै विशुम्बिडै युरुविननरुविनन् *
पुलनोडु पुलनलन् ओऴिविलन्परन्द * अन्नलनुडै योरुवनै नणुहिनम् नामे ॥ ३ ॥

| | |
|---|---|
| अदु इलन् | ( भगवान ), (आप), "उस वस्तु से विरहित हैं, |
| इदु उडैयन् | -इस वस्तु से युक्त हैं " |
| एन निनैवु अरियवन् | ऐसी चिंता करने के भी अशक्य हैं ; |
| निलनिडै | - नीचे के समस्त लोकों में (तथा) |
| विशुम्बिडै | - ऊपर के समस्तलोकों में रहनेवाले |
| उरुविनन् अरुविनन् | अचित्पदार्थों को तथा चित्पदार्थों को अपने शरीरत्वेन पाते हैं ; |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुलनोड्ड | इन्द्रियग्राह्य पदार्थों के साथ रहते हुए भी | परन्द | - (एवं) देशपरिच्छेद से भी रहित हैं। |
| | | अन्नलनुडै | - ऐसे कल्याणगुणगणविभूषित |
| पुलनलन् | - स्वयं इंद्रियों के अविषय होते हैं; | ओरुवनै | - अद्वितीय भगवान का |
| ओल्वु इलन् | - कालपरिच्छेद रहित हैं ; | नाम् नणुहिनम् | - हमने आश्रय लिया है ॥ |

तात्पर्य—सीमित वैभववाले पदार्थों के विषय में कहे जानेवाले, "इस वस्तु में यह गुण विभूति आदि रहता है। नतु दूसरा" इत्यादि शब्द के अविषय, भूम्याकाशादि समस्त लोकवर्ति चेतनाचेतनात्मक समस्त वस्तुओं के शेषी, सर्वजगद्रूपी होते हुए भी उसके दोषों से दूर, अद्वितीय भगवान के हम आश्रित हैं।

पहले पाद में भगवान सर्ववस्त्वाश्रय बताये जाते हैं। लोक में, भगवान के सिवा दूसरे देवमनुष्यादि व्यक्तियों का ऐश्वर्य सीमित रहता है; अर्थात् एकैक के पास कतिपय ऐश्वर्य (गुण विभूति आदि) रहते हैं, और दूसरे बहुत न रहते हैं। भगवान तो सर्वाधार हैं; अतः आपको लक्ष्यकर, यों कहना कि, आपमें यह वस्तु है, अथवा यह नहीं है, सर्वथा अप्रसक्त व अशक्य होता है। अर्थात् आपके बारे में यही कहा जा सकता है, कि भगवान सर्वाश्रय हैं, नतु भगवान फलाने का आश्रय हैं. फलाने का नहीं है इत्यादि। तथाच यह तात्पर्य हुआ कि भगवान असीमित ऐश्वर्यवाले हैं। दूसरे पाद से भगवान का चेतनाचेतनरूप सर्वपदार्थ-शरीरित्व बताया जाता है। रूपवाला अचेतनवस्तु 'उरु' शब्द का अर्थ है; नीरूप आत्मा 'अरु' शब्द का अर्थ है। भगवान, चतुर्दशलोकवर्ति समस्त चेतनाचेतनविशिष्ट बताये गये हैं; अर्थात् आप सबके अंतर्यामी अथवा शरीरी हैं। यथा ब्रह्मादि देवों ने श्रीरामचंद्र भगवान की स्तुति की "जगत्सर्वं शरीरं ते" (रामा. यु. १२०-२५) इत्यादि।

तीसरे पाद में [पुलनोड्ड] शब्द से, "यच्च किंचित् जगत्यस्मिन् दृश्यते श्रूयतेऽपि वा। अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः" (इस प्रपंच में जो कोइ पदार्थ देखा जाता है, अथवा सुना जाता है, उन सब में, अंदर और बाहर श्रीमन्नारायण व्याप्त हैं) इत्यादि श्रुति का अर्थ कहा गया है। इंद्रियों के विषय भूत समस्त पदार्थों के साथ, (अर्थात् उन में व्याप्त होकर) भगवान विराजमान बताये गये। इससे यह शंका होगी कि "इस प्रकार, सर्वत्र व्याप्त होने के कारण क्या भगवान को उन उन वस्तुओं के दोष भी लगेंगे; अतः इसका प्रत्युत्तर दिया जाता है- [पुलनलन्]—उनके सदृश नहीं हैं। स्वयं श्रुति ने इस अर्थ का स्पष्ट वर्णन किया—"द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते। तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्ति अनश्नन्न्यो अभिचाकशीति।" इसका शब्दार्थ यह है—सुंदर पंखवाले, परस्पर मिलकर रहनेवाले, मित्र दो पक्षी एक वृक्ष पर रहते हैं; उनमें से एक उस वृक्ष के मीठे फल खाता है; परंतु दूसरा कुछ खाये विना ही प्रकाशमान रहता है। इस निगूढवाणी का यह तात्पर्य है कि जीवात्मा और परमात्मा दोनों इस देव मनुष्यादि शरीर में

रहते हैं; जीव तो शरीर से सुखदुःख भोगता है और कृश बनता है; परंतु भगवान भोगदूर और अत एव दोषदूर रहकर चमकते हैं। "संभोग प्राप्तिरिति चेन्न वैशेष्यात" (१-२-८) इस ब्रह्मसूत्र में भी यही अर्थ बताया गया। यहां पर यह शंका की गयी कि, अगर जीवकी तरह भगवान भी शरीर में व्याप्त होते, तो उसीकी तरह आपको भी सुखदुःख भोगना पडेगा। इसका प्रत्युत्तर यह दिया गया कि जीवके भी सुखदुःख भोगने का हेतु, उसका शरीरप्रवेश मात्र नहीं, परंतु पुण्यपापरूप उसके कर्म है। 'अपहतपाप्मा' इत्यादि विरुदधारी, समस्तपाप-दूर भगवान तो चेतन के नियामक होकर उसके साथ शरीर में व्याप्त हैं, अतः इससे आपको किसी प्रकार का दोष न लगेगा॥ .... .... ३

(गाथा.) नामव निवनुव नवळिव वुवळेवळ् * तामवरिवरुव रदुविदु उदुवेदु *
वीमवैयिवैयुवै अवै नलम् तीङ्गवै * आमवै यायवै यायुनिन्न ववरे ॥ ४ ॥

| | |
|---|---|
| नाम् अवन् इवन् उवन् | हम, दूर रहनेवाला, अतिसमीप रहनेवाला, बीचमें रहनेवाला, |
| अवळ् इवळ् उवळ् एवळ् | दूर रहनेवाली, समीप रहनेवाली, बीच में रहनेवाली, "यह कौन है?" ऐसा पूछी जानेवाली, |
| ताम् अवर् इवर् उवर् | हमारे पूज्य (वेही पूर्वोक्त) परोक्षमें रहनेवाले, दूर रहनेवाले, समीप रहनेवाले, बीचमें रहनेवाले, |
| अदु इदु उदु एदु | वह, यह, बीचमें रहनेवाला, और प्रश्न का विषय अचेतन पदार्थ, |
| वीमवै इवै उवै अवै | नश्वर (पूर्वोक्त) वे, ये, बीच में रहनेवाले, परोक्ष अचेतन पदार्थ, |
| नलम् तीङ्गु अवै | - अच्छे और बुरे पदार्थ, |
| आमवै | - भविष्यत्काल के पदार्थ, |
| आयवै | - भूतकाल के पदार्थ, (और) |
| आयॅ निन्न | - वर्तमान कालके पदार्थ, |
| अवरे | (ये सभी पदार्थ) भगवदधीन ही हैं॥ |

इस गाथा से लोकव्यवहार में नानाप्रकार के शब्दों से पुकारे जानेवाले सभी पदार्थ भगवदधीन बताये जाते हैं। मूल गाथामें इतना ही कहा गया है कि समस्तपदार्थ खुद भगवान ही हैं। इसका तात्पर्य तो यह है कि भगवान सबके अंतर्यामी (अथवा अंतरात्मा) होकर उनके नियामक हैं; अतः सब आपके अधीन हैं। श्रुति में तत्रतत्र दूसरी वस्तुओं से भगवान का अभेद जो बताया गया है, एतदनुसर यह भी गाथा गायी गयी है। अभेद शब्द सुनते ही, जो दूसरे लोग भगवान का सबसे स्वरूपतः अभेद मान लेते हैं, उसका अनौचित्य, श्रीपराशर महर्षि से श्री विष्णुपुराण में बडे सुंदर प्रकार से बताया गया है—"सर्वेन्द्रियान्तःकरणपुरुषाख्यं हि यज्जगत्। स एव सर्वभूतात्मा विश्वरूपो यतोऽव्ययः॥" इसका यह अर्थ है—समस्त इंद्रिय मन व जीवरूपी यह जगत् भगवान् ही है; क्यों कि विनाशरहित आप सर्वशरीरक एवं सर्वभूतांतर्यामी हैं। अतः समझना चाहिए कि जगत् व भगवान के बीच में रहनेवाले शरीरात्मभावरूप इस अंतरंग संबंध को बताने के

लिए शास्त्रों में उनका अभेद बताया गया है । आळ्वार भी आगे सातवीं गाथा में इस अर्थ का सुस्पष्ट विवरण करेंगे ।

एक बात में संसारवर्ति समस्त पदार्थों को भगवदधीन कह डालने पर सुननेवालों की तृप्ति न होगी; सभी पदार्थों के अलग अलग नाम लेना अशक्य है; क्यों कि ये पदार्थ अनंत होते हैं । अतः अत्याश्चर्यमय एक प्रकार से सबका उल्लेख कर, आळ्वार उनको भगवदधीन बताते हैं । तथाहि—संसार के सभी पदार्थों का, इन श्रेणियों में विभाग किया जा सकता है—उत्तमपुरुषशब्दवाच्य, प्रथम पुरुषवाच्य, एक वचनवाच्य, बहुवचनवाच्य, परोक्ष, प्रत्यक्ष में परंतु बहुत दूर रहनेवाले, अति समीप रहनेवाले, बीचमें रहनेवाले, चेतन, अचेतन, पूज्य कहलानेवाले, पुरुष, स्त्री, नपुंसक, "यह कौन है?" ऐसे प्रश्न के विषय, अनित्य, श्रेष्ठगुणवाले असद्गुणवाले, और भूत भविष्यद्वर्तमानकाल से संबंधित पदार्थ । संसारस्थ सभी पदार्थ इन श्रेणियों में शामिल हो जाते हैं । आळ्वार, इस प्रकार अतिसंक्षेप अथवा अतिविस्तार छोडकर, संग्रह से समस्तपदार्थों को बताकर, उन सबको [ अवरे ] - भगवान ही हैं कहते हैं । "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" इत्यादि श्रुतिवाक्य का अद्वैतियों से बताया जानेवाला अर्थ दूसरा है; श्री शठकोपसूरी के अनुयायी भगवद्रामानुज स्वामीजी से उपवर्णित अर्थ दूसरा है । अर्थात् पूर्वोक्त प्रकार से, "तत्सर्वं वै हरेस्तनुः" इत्यादिप्रमाणप्रतिपन्न शरीरात्मभाव को स्पष्ट बताने के लिए यह अभेदवाद किया गया है ॥ .... .... ४

(गाथा.) अवरवर् तमतमदु अरिविरिवहैवहै * अवरवरिरैयवर् एनवडियडैवर्हळ् *
अवरवरिरैयवर् कुरैविलिरैयवर् * अवरवर् विदिवळि अडैयनिन्ननरे ॥ ५ ॥

| | |
|---|---|
| अवरवर् | (सत्वरजस्तमःप्रकृतिकवाले) वे वे लोग, |
| तमतमदु अरिवु अरिवहै वहै | अपने अपने ज्ञान के अनुरूप प्रकारों से |
| अवरवर् इरैयवर् एन | उन उन देवताओं को स्वामी मानकर |
| अडि अडैवर्हळ् | (उन उन के) पादों का आश्रयण करते हैं; |
| अवरवर् इरैयवर् | (इस प्रकार) उन उन से सेवित वे देव भी, |
| कुरैवु इलर् | (भक्त से अपेक्षित फल देने में) सामर्थ्यरहित न होते हैं;(क्योंकि) |
| अवरवर् विदिवळि अडैय | (पूजाकरनेवाले) वे वे लोग अपने अपने भाग्य के अनुसार फलप्राप्त करें, इस प्रकार |
| इरैयवर् निन्ननर् | सर्वस्वामी भगवान (उनउन देव के अंतर्यामि होकर) विराजमान हैं ॥ |

इस गाथा में यह अर्थ बताया जाता है कि, भगवान अग्नि इन्द्र इत्यादि अनेक देवों के अंतर्यामी ठहरकर, उन उनको लक्ष्य कर मानवों से किये जानेवाले पूजनसे स्वयं पूजित होकर, उन उन से अपेक्षित फलों के प्रदाता भी होते हैं ॥

गीताजी के तीसरे अध्याय में भगवान ने कहा कि, --"देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः.... इष्टान्भोगान् हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः" इत्यादि। इसका यह तात्पर्य है - "हे मानव! तुम देवपूजन नामक कर्म से मेरे शरीरभूत और मदात्मक देवताओं की पूजा करो; उस पूजा से आराधित वे देव उत्तरोत्तर अपने आराधन के अपेक्षित अन्नादि देकर तुमको पोसेंगे।" परंतु इन पद्यों में यह स्पष्ट नहीं बताया गया कि दूसरे देव भगवान के शरीर हैं, और उनकी पूजा वास्तव में भगवान की ही पूजा गिनी जायगी। इस न्यूनता के परिहारार्थ आगे नवें अध्याय में स्पष्ट कहा जायगा कि, "येऽप्यन्यदेवताभक्ताः यजन्ते श्रद्धया-ऽन्विताः। तेऽपि मामेव कौन्तेय! यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥ अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च।" इत्यादि। इसका यह तात्पर्य है—मेरे शरीरभूत अन्यदेवों की पूजा, वास्तव में उनके अंतर्यामी मेरी ही पूजा होती है। समस्तयज्ञों का भोक्ता (अर्थात् उनसे आराध्य) मैं हूं; उनका प्रभु (फल देनेवाला) भी मैं हूं। इस अर्थ को मन में रखकर आळ्वार प्रकृत गाथा गाते हैं,

पूर्वगाथा में सबका स्वरूप भगवदधीन कहा गया; इस गाथा में सबकी स्थिति भगवदधीन कही जाती है। स्थिति का अर्थ है, रक्षण; यानी उन उनके अपेक्षितफल देना। भगवान को छोडकर दूसरा कोई यह रक्षण नहीं कर सक्ता। इस विषय में श्रुतिस्मृत्यादि बहुत प्रमाण हैं; तथा हि—इष्टापूर्तं बहुधा जातं जायमानं विश्वं बिभर्ति भुवनस्य नाभिः। तदेवाग्निस्तद्वायुस्तत्सूर्यस्तदु चंद्रमाः ॥ यह श्रुतिवाक्य है। इसका यह अर्थ है—इष्ट-श्रुतिविहित यागादि कर्म; पूर्त स्मृत्युक्त, वापी कूपतटाकादि निर्माण कर्म; विश्वम्—और भी अग्नि वायु इन्द्र इत्यादि देवतापूजन रूप सभी प्रकार के कर्म; भुवनस्य नाभिः बिभर्ति—सर्वजगत के स्वामी भगवान उक्त समस्त कर्मों का स्वीकार करते हैं; अर्थात् आप ही सर्वकर्मसमाराध्य हैं। इस पर शंका हुई कि अग्नींद्रादि देवताओं की पूजा तो उनउन देवताओं को मिलेंगी; यह भगवान को कैसे मिलेगी? इसका समाधान किया जाता है—तदेवाग्निः इत्यादि उत्तरार्ध से। इसका यह अर्थ है कि अग्नि, वायु, सूर्य, चंद्र इत्यादि सभी देव वास्तव में भगवान ही हैं, माने भगवान का शरीर ही हैं। ऋषियों का वचन है—न संपदां समाहारे विपदां विनिवर्तने। समर्थो दृश्यते कश्चित्तं विना पुरुषर्षभम् ॥ इसका यह अर्थ है कि पुरुषोत्तम भगवान को छोडकर दूसरा कोई (भक्तों के) दुःख दूर करने में अथवा अपेक्षित पुरुषार्थ देने में समर्थ नही हो सकता। "नहि पालनसामर्थ्यमृते सर्वेश्वरं हरिम्" —सर्वेश्वर भगवान को छोडकर दूसरे में रक्षण करने का सामर्थ्य नहीं रहता, इत्यादि।

उक्त अनेक प्रकार के प्रमाणों से स्पष्ट प्रतिपादित अर्थ ही प्रकृत गाथा में बताया जाता है। इस संसार में रहनेवालों का स्वभाव बडा विचित्र होता है। यहां पर अकिंचन व अनन्यगति होकर, भगवान का आश्रय लेकर, केवल आपकी ही पूजा करनेवाले परमसात्विक जन बहुत कम मिलते हैं। क्यों कि सभी लोग प्रायशः राजसी, तामसी, अथवा रजस्तमोमिश्रित अल्प सत्ववाले ही होते हैं। ये तो भगवान तक पहुंचने में अशक्त होकर, अपनी अपनी रुचि के अनुसार दूसरे देवों को ही अपना इष्टदेव मानकर उनकी पूजा करते हैं। ऐसे पूजित वे देव स्वयं मोक्ष देने में अशक्त होते हुए भी, भगवान के विशेष अनुग्रह से अपने भक्त के अपेक्षित लौकिक क्षुद्र फल देने में समर्थ होते हैं। यह अर्थ इस गाथा में उपवर्णित है।

प्रकृत गाथा में तीन वाक्य रहते हैं— (१) वे वे लोग अपने अपने इष्ट देव की पूजा करते हैं; (२) वे देव अपने भक्त के अपेक्षित फल देने में समर्थ होतेहैं; और (३) भगवान उनके अंतर्यामी होकर उनको उक्त फल देने की शक्ति का प्रदान करते हैं। इसमें यह विचार करना पडता है कि उपनिषदादि से कथित प्रकार जब भगवान समस्त चेतनों के अंतर्यामी होकर, उनके सभी व्यापारों के प्रेरक रहते हैं, फिर यह कहने की आवश्यकता कौनसी है, कि वे देवता के अंतर्यामी होकर उसको भक्तापेक्षित फल देने की शक्ति देते हैं? इसका यह समाधान है कि भगवान की साधारण व्याप्ति का प्रयोजन तो उस उस वस्तु की सत्तामात्र है। उससे कोई विशेष कार्य सिद्ध न होगा। अतः यहां पर, "मैं इस देवता का अंतर्यामी होकर, इससे भक्तापेक्षित अमुक अमुक फल दिलाऊगा" इत्यादि विशेष संकल्पपूर्वक एकैक देवतामें प्रवेश कर, भगवान जो उनसे लोकरक्षण कार्य कराते हैं, उसका कीर्तन अलग किया जा रहा है। जैसे एकैक विशेष जगद्रक्षण करने के लिए भगवान ने शिव, ककुत्स्थ, व्यास, पृथु इत्यादियों में अतः प्रवेश किया था। त्रिपुरसंहारप्रसंग में आप शिव के विशेषतः अंतर्यामी हुए थे—विष्णुरात्मा भगवतो भवस्यामिततेजसः— इत्यादि।

दूसरे पादमें, "उन उन देवताओं के पादों का आश्रयण" करने की बात जो की गयी है, वह विचारार्ह है। पादाश्रयण तो भगवान के विषय में ही किया जानेवाला काम है; देवतांतर में नहीं। क्यों कि वे पादाश्रयण चाहते भी नहीं, उससे तृप्त होने भी नहीं, वे पशुवधादि को ही चाहनेवाले दुराराध हैं। स्वयं श्री शठकोप सूरीने ही "तिरुवाशिरियम्" नामक अपने प्रबंध में (गाथा-६) इसका वर्णन किया है। अतः यहांपर समझना चाहिए कि आळ्वार, अपनी गोष्ठी में प्रसिद्ध परिभाषा 'चरणसमाश्रयण' का ही देवतांतर के विषयमें प्रयोग कर रहे हैं। अर्थात् इस शब्द का तात्पर्य यथोचित आराधन ही है, नतु पादमें नत होना। "तिरुप्पावै" दिव्यप्रबन्ध की चौदहवीं गाथा में प्रयुक्त "तङ्गळ् तिरुक्कोयिल्" शब्द इस विषयका उदाहरण है। तथाहि उस पद्यमें उपवर्णित काषायधारी, जैसे परमसात्विक परम भागवत संन्यासी होते हैं, वैसे ही राजसी तामसी देवतांतरोपासक नकली संन्यासी भी हो सकते हैं। ये लोग, अपने मंदिर को "तिरुक्कोयिल्" नहीं कहते हैं; यह तो श्रीवैष्णव आचार्यों की ही परिभाषा है। तथापि आचार्यलोग कहते हैं कि आण्डाळ् अपने से अभ्यस्त परिभाषा से उन मतांतरस्थों के भावका वर्णन कर रही हैं। यही न्याय प्रकृत स्थलमें भी लागू होता है।

इस गाथा के व्याख्यान में हमारे आचार्यों का यह एक विलक्षण वाक्य है—"शास्ता के मंदिर के बाहर रहनेवाले हाथी घोडा इत्यादि अगर लडने समर्थ होते, तो देवतांतर भी स्वतः फल देने में समर्थ होते। यह तात्पर्य है—प्रायः ग्राम के बाहर रहनेवाले शास्तानामक क्षुद्र देवताके मंदिर के पास मिट्टी से अथवा चूने से बनाये हुए बडे बडे गज तुरगादियों के पुतले रखे गये हैं। जैसे, अचेतन होने के कारण ये हाथी और घोडे लडने में अशक्त होते हैं, इसी प्रकार भगवान के अनुप्रवेश के बिना देवतांतर भी भक्तापेक्षित

फल देन में अशक्त हैं.। केनोपनिषद् में उपवर्णित कथा इस विषय का एक सुंदर दृष्टांत है ॥

.... .... .... .... .... .... (५)

(गाथा.) निन्ननरिरुन्दनर् किडन्दनर् तिरिन्दनर् * निन्रिलर् इरुन्दिलर् किडन्दिलर् तिरिन्दिलर् *
एन्नुमोरियल्विनर् एन निनैवरियवर् * एन्नुमोरियलुवोडु निन्नवेम् तिडरे ॥ ६ ॥

खडे रहनेवाले, बैठे रहनेवाले, सोनेवाले, और चलनेवाले, (तथा) (पूर्वोक्त) खडे रहना, बैठे रहना, सोना, चलना इनसे विरहित रहनेवाले (ये सभी) हमारे दृढप्रमाणसिद्ध भगवान ही हैं; "(आप) हमेशा एक प्रकार के हैं" ऐसी चिंता करने के अशक्य हैं; ) और आप) एक प्रकारवाले होते भी हैं ॥

समस्त चेतनाचेतनों के सकलविध प्रवृत्ति निवृत्तिरूप व्यापारों को भगवदधीन बताना इस गाथा का लक्ष्य है।

गाथा के पहले पाद में खडे रहना, बैठे रहना इत्यादि प्रवृत्तिवाले चेतन कहे गये; दूसरे पाद में इन प्रवृत्तियों से विरहित चेतन कहे गये; और गाथा के अंत में रहनेवाले [एम् तिडरे] शब्द से ये सब भगवान ही बताये गये; अर्थात् भगवदधीन बताये गये। यहां पर ऐसा एक आक्षेप उठता है कि [नामवन्] इत्यादि चौथी गाथा की टीका में यह अर्थ बनाया गया कि संसारांतर्वर्ति चेतनाचेतन रूप समस्त पदार्थ भगवदधीन हैं; फिर यहांपर चेतनों को भगवदधीन बताना पुनरुक्ति होगी। अतः इस दोष का अवकाश न देते हुए प्रकृत गाथा का अर्थ बताना चाहिए। वह ऐसा है—प्रवृत्तिमान एवं निवृत्तिमान को भगवदधीन कहने का यह तात्पर्य है कि उनकी प्रवृत्ति व निवृत्ति भगवदधीन हैं। यह अर्थ तो चौथी गाथा में अनुक्त था; और अत एव अपूर्व हुआ। पूर्व मीमांसा शास्त्र का अरुणाधिकरणन्याय यहां पर लागू होता है। अत एव 'छेहजार' टीका में लिखा गया, कि, इस गाथा में "चेतना चेतन रूप समस्त पदार्थों की सभी प्रवृत्तियां और निवृत्तियां भगवदधीन बतायी जाती हैं।" यहांपर किसी को यह शंका होगी कि, "प्रवृत्ति को भगवदधीन बताना तो ठीक है; निवृत्ति को, जो कि प्रवृत्ति छोडना ही है, भगवदधीन कहने की आवश्यकता अथवा औचित्य क्या है?" "एम्बार्" नाम से सुप्रसिद्ध महान आचार्य इसका यह प्रत्युत्तर देते थे—सशरीर स्वर्ग पहुंचकर, फिर इंद्रसे लौटा जानेपर, वहां से नीचे गिरते रहनेवाले त्रिशंकु को देखकर जब विश्वामित्र महर्षिने "ठहरो" कहा तभी वह आकाश में रुक गया। त्रिशंकु तो स्वयं रुकने में असमर्थ रहा। इससे स्पष्ट होता है कि प्रवृत्ति की तरह निवृत्ति भी पराधीन हो सकती है।

तीसरे और चौथे पादों में परस्पर विरुद्ध जैसे अर्थों का वर्णन किया जाता है। भगवान को, हमेशा एकविधस्वभाव विरहित कहने के बाद सतत-एकविधस्वभाव जानने योग्य कहना विचित्र-सा प्रतीत होगा। इसका यह तात्पर्य है—भगवान का यह जो स्वभाव है कि आप हमेशा एक विध स्वभावत्वेन जाने नहीं जा सकते, इस स्वभाव से आप हमेशा युक्त ही रहते हैं; अर्थात् यह आपका स्वभाव कभी बदलता नहीं। अथवा, "नमो नमो वाङ्मनसातिभूमये नमो नमो वाङ्मनसैकभूमये" (स्तोत्ररत्न-२१), "समाहितैस्साधु सनंदनादिभिः सुदुर्लभं भक्तजनैरदुर्लभम्" (वरदराजस्तव-१०१) इत्याद्युक्त प्रकार, स्वप्रयत्न परभरो सा रखनेवाले,

सनकादि बडे बडे योगीभी यह अर्थ पहिचान नहीं सकते कि भगवान अमुक स्वभाव के हैं इत्यादि; परंतु आपकी ही विशेष कृपा के पात्र परमभक्तलोग, ठीक ठीक आपका स्वभाव पहचान सकते हैं।

गाथा के अंत में विन्यस्त [एम् तिडरे] शब्द का यह अर्थ है कि भगवान दृढप्रमाणसिद्ध हैं। इसका यह तात्पर्य है कि हमसे अंगीकृत भगवान, सुदृढ माने अपौरुषेय और अत एव नित्य-निर्दोष वेद-रूप प्रमाण से सिद्ध हैं; अतः आपके प्रति दुर्वादियों से किये जानेवाले सभी आक्षेप, स्वयं दुर्बल होने के कारण बेकार हो जाते हैं। इससे यह भी सूचित होता है कि अब दो तीन गाथाओं से प्रतिपादित सामानाधिकरण्य (अर्थात् समस्त पदार्थों को भगवान ही कहना) भी वेदसिद्ध है।

हमारे पूर्वाचार्यों का यह सिद्धांत है कि भगवान श्री रामानुज स्वामीजी अपने श्री भाष्यादिग्रंथों में सहस्रगीति प्रभृति दिव्यप्रबंधों से चुने हुए अनेक रम्य अर्थों का वर्णन करते हैं। इस अर्थ का पूरा विवरण श्रीकांची प्र० अण्णंगराचार्य स्वामीजी से अनुगृहीत "द्रविडोपनिषत्प्रभाव सर्वस्व" नामक ग्रंथ में दिया गया है। उसमें यह भी एक विषय बताया गया है कि श्रीरंगगद्य व श्रीवैकुंठ गद्य के प्रारंभ में, एवं अन्यत्र भी क्वचित, भगवान का जो विशेषण प्रयुक्त है कि "स्वाधीनत्रिविध चेतनाचेतन स्वरूपस्थिति प्रवृत्ति भेदम्", यह सहस्रगीति की प्रसक्त तीन (चौथी, पांचवीं व छठी) गाथाओं का ही अनुसार है। अर्थात् उक्त तीन गाथाओं में आळ्वार, समस्त चेतनाचेतनों के स्वरूप, स्थिति (रक्षण) एवं प्रवृत्ति निवृत्तियों को भगवदधीन बताते हैं। इन तीनों अर्थों को मिलाकर ही श्रीरामानुजाचार्य स्वामीजी ने भगवान को उक्त लंबा विशेषण लगा दिया। इस पर कोई सहसा पूछ डालेगा, कि ये सभी अर्थ [एम् तिडरे] शब्द की टीका में प्रदर्शित प्रकार उपनिषदों से भी उपदिष्ट हैं ही; फिर श्रीस्वामीजीने उपनिषदों के आधार से ही उक्त विशेषण बनाया होगा; अतः यह कैसे कहा जा सकता है कि इस में सहस्रगीति का ही हाथ है? इसका समाधान यही है कि, यद्यपि ये सभी अर्थ जरूर ही उपनिषदों से लभ्य हैं; तथापि उपनिषद्रूपी उस महान वन के ऐकैक कोने में एकैक अर्थ बिखरा हुआ हैं; अर्थात्, उपनिषद के किसी एक भाग में सबका स्वरूप भगवदधीन कहा गया है; दूसरे भाग में स्थिति की बात की गयी है और तीसरे भाग में प्रवृत्ति का विवरण किया गया है; एक ही स्थल में तीनों का वर्णन नहीं किया गया है। सब को मिला कर एक स्थल में बताना श्री सहस्रगीति का ही काम हैं; अतः इसके अध्ययन से ही श्री रामानुजस्वामीजीनेभी उक्त तीनों अर्थ मिलाकर भगवान का एक सुंदर विशेषण बनाया। अत एव सहस्रगीति से अपरिचित दूसरे भाष्यकरों के ग्रंथों में ऐसा विशेषण नहीं पाया जा सकता है॥ .... .... (६)

(गाथा.) तिडविशुम्बेरि वळि नीर् निलमिवैमिशै * पडर् पोरुळ् मुळुवदुमाय् अवैयवैदोरुम् *
उडन्मिशै युयिरेन करन्देङ्गुम् परन्दुळन् * शुडर् मिहुशुरुदियुळ् इवैयुण्ड शुरने॥ ७॥

दृढ आकाश, अग्नि, वायु, जल, पृथिवी (नामक पंचभूतों) पर आश्रित समस्त (भौतिक) पदार्थ रूपी होकर उन उन पदार्थों में शरीर में रहनेवाले जीवकी तरह (उन उन के अगोचरतया) सर्वत्र अंदर घुसकर (भगवान) बाहर और भीतर व्याप्त हैं; (प्रलयकाल में) इन सब को निगलनेवाले देव, (अपौरुषेयत्वरूप) अत्यधिक प्रकाशविशिष्ट श्रुति में (प्रतिपाद्यतया) विराजमान हैं॥

यह तात्पर्य है—समस्त भूतों के और भौतिक पदार्थों के अंदर प्रवेशकर उनके नियामक, शरीरी (यानी अंतरात्मा), और प्रलय में संहारक होनेवाले भगवान अपौरुषेय और अत एव नित्यनिर्दोष वेदों से प्रतिपाद्य हैं। पूर्व गाथाओं मे, 'भगवान ही चेतन हैं, अचेतन हैं' इत्यादि जो सामानाधिकरण्य बताया गया, उसका तात्पर्य इस गाथा में स्पष्ट किया जा रहा है। तथा हि—जैसे मनुष्य आदि एकैक शरीर में भी एकैक जीव घुसकर उसका नियंता व मालिक होता है, ठीक इसी प्रकार भगवान भी चेतनाचेतनरूपी समस्त पदार्थों के अंतर्यामी होकर उनके नियंता, एवं अंतर्बहिश्च व्यापक भी होते हैं। अतः, जैसे शरीर और जीव के बीच में भेद के रहते हुवे भी, "यह ऊंचा देवदत्त बुद्धिमान है," "यह श्याम यज्ञदत्त दयावान है" इत्यादि वाक्यों में हम शरीर को ही आत्मा कहते हैं, इसी प्रकार, चेतनाचेतनरूपी समस्त पदार्थों के नामों से उनके अंतर्यामी भगवान पुकारे जाते हैं। अतः वेदादिशास्त्रों में तत्रतत्र देखे जानेवाले "ज्योतींषि विष्णुः भुवनानि विष्णुः" इत्यादि सामानाधिकरण्य का यही तात्पर्य समझने योग्य है कि विष्णु उन सब के अंतर्यामी हैं।

गाथा के शुरू में प्रयुक्त [तिड]—यानी दृढ, यह विशेषण, आकाश मात्र को लग सकता है; अथवा पांचों भूतों को लग सकता है। दृढ शब्द का अर्थ भी, पहले पक्ष में चिरकालस्थायी, अथवा बहुत समयतक रहनेवाला होता है। इसका यह तात्पर्य है कि सृष्टिकाल में दूसरे भूतों से पूर्व सृष्ट होकर, प्रलय में सबके बाद विनाश पानेवाला आकाश, उन सबसे दीर्घायु है। पांचों भूतों का विशेषण दृढत्व तो दृढप्रमाणसिद्धत्वरूप होता है। सर्वशून्य वादी बौद्ध इत्यादि कतिपय मतवाले पंच भूतों की सत्ता का इनकार करते हैं। अब आळ्वार कहते हैं कि प्रत्यक्षादि दृढ प्रमाण सिद्ध पंचभूतों का अपलाप करना अनुचित है। एवं कई लोग पृथिव्यप्तेजोवायु नामक चार भूतों को मानकर आकाश मात्र का अपलाप करते हैं। उनसे भी यह कहा जाता है कि वेदादि दृढप्रमाणसिद्ध आकाशकी भी सत्ता अन्य भूतों की तरह मान्य होने लायक ही है।

[उडल् मिशै उयिरेन] यह तात्पर्य है—जैसे जीव शरीर के प्रति आत्मा, नियामक और शेषी होता है, ठीक इसी प्रकार भगवान भी समस्त पदार्थों के अंतरात्मा, नियामक व शेषी होते हैं। श्री शठकोपसूरी से विवृत यह शरीरात्मभाव संबंध ही विशिष्टाद्वैत सिद्धांत का मूलभूत तत्व है। "यः पृथिव्यां तिष्ठन् पृथिव्या अंतरो....यं पृथिवी न वेद,........यमापो न विदुः" इत्यादि उपनिषद्वाक्यों में यह अर्थ बताया गया है कि पृथिव्यादि समस्त पदार्थों के अंदर और बाहर व्याप्त होकर, उनसे अविदित रहकर, उन पर नियंत्रण करनेवाले एक महात्मा (याती भगवान) विराजमान हैं। "अंतर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः" इत्यादि में भी यह अर्थ बताया गया है।

[शुडर्मिगु शुरुदियुळ् उळन्] कितने ही मतवाले अनुमान, अर्थापत्ति इत्यादि दूसरे प्रमाणों से भगवान को स्थापित करना चाहते हैं। परंतु भगवान बादरायण ने "तर्काप्रतिष्ठानादपि" (२-१-११) इत्यादि ब्रह्मसूत्रों में स्पष्ट बताया कि तर्क का तो कोई ठिकाना नहीं होता; अतः उससे भगवान जैसे सर्वथा अतींद्रिय एवं सर्वविलक्षण पदार्थ की स्थापना करना अशक्य है। इस कारण से वैदिक लोग शास्त्र के

आधार से ही भगवान को प्रमाणित करना चाहते हैं। "शास्त्रयोनित्वात्" (१-१-३) इत्यादि ब्रह्मसूत्रों का यह सिद्धांत है। शास्त्र भी वही हो सकता है, जो भ्रम, प्रमाद, विप्रलिप्सा आदि वक्ता के दोषों से दूर रहता है। वेद, अपौरुषेय होने से (अर्थात् किसी पुरुष से विरचित न होने से) समस्त दोषों से दूर रहता है; अत एव वह नित्यनिर्दोष प्रमाण कहा जाता है। ऐसी उज्वल श्रुति से भगवान प्रतिपादित हैं; "वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यः" इत्यादि।

[इवैयुण्ड शुरने] पूर्व गाथाओं में सृष्टि और स्थिति भगवदधीन बतायी गयीं; इस गाथा में संहार भी भगवदधीन बताया गया॥ .... .... .... .... (७)

(गाथा.) शुररिवरुनिलै विण्मुदल् मुळुवदुम् * वरन् मुदलायवै मुळुदुण्ड परपरन् *
पुरमोरु मूण्ऱेरित्तु अमरर्क्कुमरिवियन्दु * अरनयनेन उलहळित्तमैत्तुळने ॥ ८ ॥

(ब्रह्मादि) देवों से भी समझने में अशक्य स्थितिवाले) मूलप्रकृति इत्यादि सभी पदार्थों के असहाय (अद्वितीय) कारण होकर, (फिर प्रलयकाल में) उन सब को निगलनेवाले परात्पर (भगवान्) हर (यानी रुद्र) रूपी होकर त्रिपुर जलाकर (प्रलयकाल में) लोकों का संहार भी कर, (एवं) अज (यानी चतुर्मुख) रूपी होकर अमरों को (देवों को) ज्ञान देकर, लोकों की सृष्टि भी कर विराजमान हैं॥

यह तात्पर्य है—समस्त जगत के स्वतंत्रकरण भूत भगवान चतुर्मुख ब्रह्मा के अंतर्यामी होकर जगत की सृष्टि करते हैं और रुद्र के अंतर्यामी होकर त्रिपुरसंहार और जगत का प्रलय करते हैं। इससे यह अर्थ सूचित किया जाता है कि ब्रह्मरुद्रों के भी अंतर्यामी भगवान ही वास्तव में परतत्व हैं, न तु सृष्टिसंहार कारक कहलानेवाले चतुर्मुख अथवा रुद्र।

पहिले पाद में [विण्] शब्द का साधारण अर्थ है आकाश। परंतु "अक्षरसम्बरान्तधृतेः" (१-३-९) सूत्र के श्रीभाष्य में बताया गया है कि, गार्गिविद्या के "कस्मिन्नु खल्वाकाश ओतश्च प्रोतश्च" इत्यादि वाक्य में आकाश शब्द का अर्थ मूलप्रकृति है, नतु भूताकाश। अर्थात् संस्कृतवेदांत में मूलप्रकृति भी क्वचित् आकाश कहलाती है। अतः उसके समशील द्राविडवेदांत में भी आकाशवाचकत्वेन प्रसिद्ध "विण्" शब्द, मूलप्रकृति के वाचकतया प्रयुक्त है। इस अर्थको क्लिष्टकल्पना मानकर, "विण्" शब्द को आकाश मात्र वाचक मानने पर भी कोई आपत्ति नहीं होगी। क्यों कि इस पक्ष में लक्षणया प्रकृति का बोध होगा ही। कैसे भी हो; मूलप्रकृति का बोध करना चाहिए। पहले पाद से यह कहा जाता है कि उक्तमूल प्रकृति का स्वरूप स्वभाव देवों को भी ठीक अविदित है। बाद में (वरन् मुदल् आय्) शब्द से यों कहा जाता है कि मूलप्रकृति वगैरह समस्त कार्य-पदार्थों के श्रेष्ठ (यानी अद्वितीय) कारण स्वयं भगवान है। श्रेष्ठ कहने का यह तात्पर्य है कि भगवान उक्त पदार्थों के त्रिविध कारण भी हैं। तथाहि—किसी एक कार्य की उत्पत्ति में तीन प्रकार के कारणों की आवश्यकता है, जिन्हें उपादान कारण, सहकारिकारण और निमित्तकारण कहते हैं। दृष्टांत के लिए, घडा बनाने में मिट्टी उपादान कारण है, दंड चक्रादि उपकरण सहकारि कारण हैं और कुम्हार निमित्तकारण है। इस तरह तीन प्रकार के कारणों के बिना

लोक में किसी कार्य का जन्म न होगा। इस लोकन्यास से परिचित लोग पूछा करते हैं कि भगवान तो जगत के निमित्त कारण हैं, परंतु उपादान और सहकारि कारण कौन है। इस विषय में वेदांतियों का प्रत्युत्तर यह है कि स्वयं भगवान ही जगत के त्रिविध भी कारण होते हैं। भगवान ऐसे विचित्रशक्ति युक्त, और सकलेतर विलक्षण हैं, कि आप जरूर ऐसे होने समर्थ होते हैं। इस विषय में खुद वेदांत ही प्रमाण है।

[अवै मुलुदुण्ड] इसका यह तात्पर्य है कि "यस्य ब्रह्म च क्षत्रं च उभे भवत ओदनः। मृत्युर्यस्योपसेचनं क इत्था वेद यत्र सः॥" इत्यादि कठोपनिषद्वाक्योक्त प्रकार, सब का संहार करनेवाले स्वयं भगवान हैं। इस वाक्य का यह तात्पर्य है—ब्राह्मणक्षत्रियादिरूप सारी जगत जिसके लिए अन्न (माने निगलने की चीज) होती है, और स्वयं मृत्युदेवता व्यंजन होती है, ऐसे महामहिम को कौन पहचान सकता है? इसका यह भाव है कि भगवान अग्नि, रुद्र, मृत्यु इत्यादियों के द्वारा समस्त लोकों का पहिले संहार करते हैं और अंतमें उनका भी संहार कर देते हैं; अतः सर्वसंहारक आप ही हैं। "अत्ता चराचरग्रहणात्" इत्यादि ब्रह्मसूत्र में (१-२-९) यही निष्कर्ष किया गया है।

[पुरुमोरु मूलेरित्तु] सामान्यतः पुराणों में कहा गया है कि शिवजी ही त्रिपुरसंहारक हैं। परंतु अब आल्वार कहते हैं कि उनके अंतर्यामी भगवान ही वास्तव में त्रिपुरनाशक है। महाभारत कर्णपर्व का यह श्लोक बताता है कि भगवान ने शिवजी को अपनी विशेष शक्ति का प्रदान किया था, जिससे ही वे उस महाधनुष की ज्या का स्पर्श कर सके—"विष्णुरात्मा भगवतो भवस्यामिततेजसः। तस्माद्धनुर्ज्यासंस्पर्शं स विषेहे महेश्वरः॥" तैत्तिरीययजुस्संहिता में भी (६-२) त्रिपुरसंहार कथा उपवर्णित है, जिस में यह सारभूतवचन है कि 'विष्णुं तेजनम्"। इससे स्पष्ट होता है कि भगवान से प्रदत्त विशेष शक्ति के बल से ही शिवजी त्रिपुरसंहारकरने में समर्थ हुए। अतः आल्वार का कहना बिलकुल ठीक है।

आगे चतुर्मुखब्रह्माजी का भी कृत्य भगवदधीन बताया जाता है [अमरर्कुमरिवियन्दु] इत्यादिसे। देवादियों की सृष्टि करनेवाले चतुर्मुख ब्रह्माजी उनको ज्ञान का प्रदान करते हैं। परंतु "यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै" इत्यादि श्रुति स्पष्ट बताती है कि स्वयं भगवान ने ही अपने नाभी कमल में उन चतुर्मुख की सृष्टि की और उनको वेदों का उपदेश किया। एवं महाभारत के अंतर्गत मोक्षधर्म का यह एक प्रसिद्ध पद्य है—"एतौ द्वौ विबुधश्रेष्ठौ प्रसादक्रोधजौ स्मृतौ। तदादर्शितपन्थानौ सृष्टिसंहारकारकौ॥" जिसका यह तात्पर्य है कि ब्रह्मा और शिव नामक ये दो श्रेष्ठ देव क्रमात् भगवान के प्रसाद और क्रोध से समुत्पन्न हैं और आपके मार्गदर्शनानुसार जगत का सर्जन व संहार करते हैं। इस पद्यकी छाया में ही प्रकृत गाथा रची गयी हैं। इस प्रकरण में हमारे पूर्वाचार्यों प्रदर्शित पद्य यह भी एक है—"यस्य प्रसादादहमच्युतस्य भूतः प्रजासृष्टिकरोऽन्तकारी। क्रोधाच्च रुद्रः स्थितिहेतु भूतो यस्माच्च मध्ये पुरुषः परस्मात्॥" इस में चतुर्मुख स्पष्ट बताते हैं कि, "भगवान की विशेष कृपासे मैं सृष्टिकर्ता बना और शिव संहारकर्ता।" तथाच, जगत्सृष्टिकर्तृत्वेन प्रसिद्ध चतुर्मुख को अथवा संहारक शिवको परतत्व बतानेवालों का पक्ष प्रकृत गाथा से तिरस्कृत हुआ॥ .... .... .... .... (८)

(गाथा.) उळनेनिलुळन् अवनुरुवमिव्वुरुवुहळ् * उळनलनेनिलू अवनरुवमिव्वरुवुहळ् *
उळनेन विलनेन इवैगुणमुडैमैयिन् * उळनिरुतहैमैयोडु ओळिविलन् परन्दे ॥ ९ ॥

यों कहनेपर कि (भगवान) हैं, (आप) हैं ही; (फिर) देखे जानेवाले ये सब स्थूल पदार्थ आपके स्थूल शरीर होते हैं। यों कहने पर भी कि (भगवान) नहीं हैं, (यही अर्थ सिद्ध होगा कि) आप हैं ही; (तब) ये सब सूक्ष्मपदार्थ आपके सूक्ष्म शरीर सिद्ध होते हैं। अस्तित्व नास्तित्व रूप धर्मों के वर्णित होने पर (भगवान) स्थूलप्रपंच शरीरकतया, एवं सूक्ष्मप्रपंच शरीरकतया स्थापित ही किये जाते हैं; (इस प्रकार) सिद्ध होनेवाले (भगवान) सर्वांतर्यामी के रूप में सिद्ध होते हैं ॥

इस ग्रंथ में, अभी तक की आठ गाथाओं से भगवान के अनेक प्रकारक वैभवों का वर्णन किया गया। यह सब तब ठीक होगा, जब कि आपकी सत्ता सुदृढ सिद्ध हो। परंतु इस लोक में नानाप्रकार के निरीश्वरवाद चलते आये हैं। अतः पहिले इनको मिटाकर, भगवान के अस्तित्व को सुदृढ स्थापित कर, बाद में आपके वैभवों का वर्णन करना उचित है। इस तत्व का स्मरण कर, अब आळ्वार भगवान का अस्तित्व स्थापित करते हैं। निरीश्वरवादियों में अग्रगण्य बौद्धमतवाले हैं। इनमें अनेक प्रकार होते हैं। भौतिक पदार्थों को मानकर, ईश्वर को न मानना एक प्रकार है; ईश्वर के साथ भौतिक पदार्थों का भी इनकार करना, अर्थात् सर्वशून्यवाद को अपनाना दूसरा प्रकार है। प्रकृत गाथा में, आळ्वार जिस ढंग से निरीश्वरवाद का निराकरण कर रहे हैं, उससे सर्वशून्यवाद भी खंडित हो जाता है। अतः हमारे पूर्वाचार्य इस गाथा का सर्वशून्यवादखंडन परतया ही व्याख्यान करते हैं। उनका आशय है कि ऐसा करने पर जब भगवान की स्थापना की जाती है, तब आपके साथ आपकी विभूति समस्त चेतनाचेतन पदार्थ भी स्थापित हो जाते हैं। अब मान लीजिए कि किसी मानव के बारे में यह चर्चा चल रही है कि फलाना है कि नहीं। जब इस वाद में. प्रसक्तव्यक्ति के नास्तित्व का खंडन कर उसका अस्तित्व स्थापित किया जाएगा, तब ऊपर से यह कहने की आवश्यकता न रहेगी उसके शरीर, स्थान, परिवार आदि भी होते हैं; यह तो कहे बिना ही सिद्ध होगा। इसी प्रकार भगवान के अस्तित्व को साबित करने पर आपके शरीर चेतनाचेतन भी स्थापित हो जाते ही हैं। अतः आचार्यों का कहना सर्वथा उचित है।

चेतन, अचेतन व ईश्वर नामक तीन तत्वों की मिलाप से यह प्रपंच बना है। शून्यवादी का दावा है कि न तो ये चेतनाचेतन तत्व हैं; न वा उसका मालिक ईश्वर है। अब आळ्वार ईश्वर की स्थापना करने मात्र से उक्त वादका पूरा खंडन कर डालते हैं। वैदिका का यह स्वभाव है कि वे प्रायः वेदादि शास्त्रों के आधार से ईश्वर को सिद्ध करते हैं। आळ्वार ने भी सातवीं गाथा में [शुडर्मिहु शुरुदियुळ् उळन्] कहकर इसी मार्ग का आश्रय लिया था। परंतु हाल में आप यह मार्ग छोडकर, प्रतिवादि के शब्द से ही उसका खंडन करते हैं। यह बडा सुंदर है। क्यों कि, दूसरे पदार्थों की भांति शास्त्र का भी अपलाप करनेवाले शून्यवादी को शास्त्रप्रमाण दिखाना बिलकुल व्यर्थ होगा। अतः यह मार्ग छोडकर आप युक्ति मार्ग में चलते हैं।

सामान्य लोग मानते हैं कि अगर कोई यों कहें कि "भगवान हैं," तो इससे भगवान का अस्तित्व समझा जाता है; और "भगवान नही हैं" कहनेपर आपका नास्तित्व समझा जाता है। परंतु यह अभिप्राय गलत है। अब आळ्वार शपथ करते हैं कि उक्त दोनों वाक्यों से भगवान का अस्तित्व ही बताया जाता है, नतु नास्तित्व। आपका दावा है कि जैसे अस्ति शब्द से भगवान का अस्तित्व बताया जाता है; इसी प्रकार नास्ति शब्द से भी उनका अस्तित्व ही रूपांतर से बताया जाता है। यह अर्थ समझने में कुछ कठिन होगा। अतः अब हम इसका विवरण करेंगे।

लोकव्यवहार में कभी कभी ऐसे वाक्यों का प्रयोग किया जाता है कि घट नहीं हैं, पट नहीं है इत्यादि। इन वाक्यों के स्वरूपमात्र पर ध्यान देनेवालों को ऐसा लगेगा कि इनसे घटपटों का नास्तित्व बताया जा रहा है। परंतु असली बात इससे विरुद्ध है। ये वाक्य भी वास्तव में घटपटों की सत्ता के ही बोधक होते हैं। दो प्रकारों से यह अर्थ बताया जा सकता है। (१) मान लीजिए कि कोई मानव देवदत्त से घट मांगता है और यज्ञदत्त से पट मांगता है; और दोनों से प्रत्युत्तर के रूप में न कार ही पाता है। इस नकार का यह अर्थ है कि हाल में देवदत्त के पास घट नहीं है और यज्ञदत्त के पास पट नहीं है; इतने सिवा इसका ऐसा अर्थ कभी न होगा कि संसार भर में घट भी अथवा पट की सत्ता ही नहीं है। अगर यही अर्थ होगा तो घट पट इत्यादि व्यवहार ही न होगा। अतः नास्ति शब्द का यह अर्थ है कि, इधर नहीं है, अब नही है, मेरे पास नहीं है इत्यादि। इस से देशांतर में, कालांतर में और पुरुषांतर के पास उनकी सत्ता ही कथित होती है। (२) किसी एक जगह पर एक घट रहा जो लकडी से मारा जा कर चूर चूर हो गया। तब हम कहते हैं कि घट नहीं है। इस वाक्य से भी सामान्यतः लोग घट की असत्ता को समझते हैं। परंतु यह भी ठीक नहीं है। क्यों कि घट के नष्ट होने पर भी उसके शकल रहते हैं, और कदाचित् उनके भी पीसे जानेपर धूली रहेगी ही। अतः धूली, शकल (यानी कपाल), घट इत्यादि सभी, भिन्न भिन्न अवस्थावाले एक ही पदार्थ के अलग अलग नाम हैं। अतः घटका नाश होनेपर रूपांतर में उसकी सत्ता ही बतायी जाती है। एवं किसी कुंभार के बारे में जब हम कहते है कि घट नहीं है, तब उसका अर्थ इतना ही है कि आज यहां केवल मिट्टी ही है, जो कल या परसों घट बनेगी। अतः यहां भी नास्तिशब्द से घट का पूर्वरूप ही बताया जाता है। अत एव सत्कार्यवादी वेदांतियों के मत में स्थूलावस्था-प्राप्ति उत्पत्ति कहलाती है और सूक्ष्मावस्था-प्राप्ति विनाश कहलाती है। अर्थात् विद्यमान पदार्थ का रूप ही बदलता जाता है; न तु एकदम अविद्यमान पदार्थ की, कहीं से उत्पत्ति होती है, न वा विद्यमान पदार्थ का सर्वथा विनाश हो सकता है। तथा च, पर्यवसित अर्थ यह हुआ कि किसी वस्तु को नास्ति कहने का इतना ही तात्पर्य है कि वह देशांतर में, कालांतर में अथवा अवस्थांतर में है; नतु सर्वथा उसके अस्तित्व का ही अभाव हो सकता हैं।

अब प्रकृत-गाथार्थ का विचार करेंगे। अगर सर्व शून्यवादी (अथवा दूसरा कोई निरीश्वरवादी), किसी पदार्थ का नामलेकर (अथवा ईश्वर का नाम लेकर), यों कहेगा कि यह पदार्थ नहीं है (अथवा भगवान नहीं है), तो इस वाक्य का इतना ही अर्थ होगा कि यह पदार्थ अब नहीं है, इधर नहीं है,

अथवा इस अवस्था में नहीं है; (भगवान सूक्ष्मरूप में हैं, न तु स्थूल रूप में)। उस वस्तु का ही (अथवा भगवान का ही) नास्तित्व अर्थ नहीं हो सकेगा। भगवान की सूक्ष्मावस्था अथवा स्थूलावस्था कहने का यह तात्पर्य है—निर्विकार भगवान स्वयं सूक्ष्म और स्थूल बनते नहीं। परंतु आपके शरीर चेतन व अचेतन ऐसे बनते हैं। उनमें भी चेतन निर्विकार कहलाता है; अतः उसका भी स्वरूप संकोचविकास-रहिता होता है। तथापि वह अपने कर्मानुसार नाना शरीर लेता है, तब उसका ज्ञान, संकोचविकासों का पात्र होता है, जिसको लेकर उसकी भी सूक्ष्मावस्था व स्थूलावस्था नामक दो अवस्थाएं होती हैं। अचेतन की सूक्ष्मावस्था प्रलयकाल में होती है, और फिर सृष्टि काल में उसकी स्थूलावस्था होती है। प्रकृति से संबद्ध जीव की भी ये अवस्थाएं होती हैं। इस तरह से अपने शरीर भूत चैतनाचेतनों की स्थूल सूक्ष्म अवस्थाएं उनके अंगतर्यामी होने के कारण भगवान को भी लगती हैं। अतः "भगवान नहीं हैं" कहने का यह अर्थ निकला कि भगवान प्रलयकाल में नामरूपविभाग रहित-सूक्ष्मावस्थावाले चेतनाचेतनों के अंतर्यामी रहते है। "भगवान हैं" कहने का यह अर्थ निकला कि भगवान जगत्सृष्टि के बाद स्पष्ट नाम रूपवाले. अर्थात् स्थूलावस्था-विशिष्ट चेतना चेतनों के अंतर्यामी रहते हैं। इस प्रकार अस्ति-नास्ति शब्दार्थ का विश्लेषण करने से स्पष्ट होता है किं नास्ति शब्द का उच्चारण करने मात्र से किसी वस्तुका सर्वथा अनस्ति त्व नहीं बताया जा सकता।

इस गाथार्थ को मन में रखकर ही श्री भाष्यकार स्वामीजी ने सर्वशून्यवाद का खंडन करने वाले इस ब्रह्मसूत्र पर कि "सर्वथानुपपत्तेश्च" बडा ही सुंदर और सूत्रकारहृदयानुसारी भाष्य लिखा है (श्री भाष्य, (२-२-३०) उन भाष्यवाक्यों का यह तात्पर्य हैं—श्री स्वामीजी शून्यवादी से पूछते हैं कि "क्या तुम्हारी शून्यवाद-प्रतिज्ञा 'सर्वं सत्' होगा, अथवा 'सर्वम् असत्' होगा? सर्वं सत् करने पर स्पष्ट ही समस्त पदार्थों की सत्ता स्वीकृत हुई; सर्वम् असत् कहने पर भी सब की सत्ता ही प्रतीत होगी; क्यों कि असत् शब्द का अर्थ ही किसीको अपना एक रूप छोडकर दूसरे रूप में रहना है। अतः दोनों प्रकारों से तुम्हारे इष्ट तुच्छत्व का बोध नहीं हो सकता है॥ इस विवरण से स्पष्ट होता है कि प्रकृत गाथा के तात्पर्यानुसार ही श्री भाष्यकार स्वामीजी ने उक्तवाक्य लिखे॥ .... .... .... (९)

(गाथा.) परन्दतण् परवैयुळ्ळ नीर्तोरुम् परन्दुळन् * परन्दवण्डमिदेन निलविशुम्बोळिवर *
करन्द शिलिडन्तोरुम् इडन्तिहव्व पोरुडोरुम् * करन्देङ्गुम् परन्दुळन् इवैयुण्डकरने॥ १०॥

विशाल व सुशीतल सागर में, (विद्यमान) प्रत्येक जलकण में भी, मानों अतिविशाल ब्रह्माण्डमंडल में (रहते होंगे), इस प्रकार, (जैसे व्यक्ति में जाति रहती है वैसे भगवान) परिपूर्ण विराजमान हैं; विच्छेद के विना भूमि में, अंतरिक्ष में, सभी अतिसूक्ष्म-अत्यल्प स्थलों में, (तथा) उन उन स्थलों में रहने वाले समस्त पदार्थों में (माने उक्त अचेतन के अंतर्वर्ति आत्मवर्ग में), दूसरों से अज्ञात अंतर्यामी होकर, (एवं) उनके बहिरपि व्याप्त होकर, (प्रलयकाल में) इस सारी जगत को निगलनेवाले भगवान विराजमान हैं॥

इस गाथा में भगवान समस्त पदार्थों में परिसमाप्य व्याप्त बताये जाते हैं। उपनिषद में यह सर्वव्याप्ति भी परब्रह्म का लक्षण बताया गया है। समुद्रजल के प्रत्येक कण में, भूम्यंतरिक्षादिगत अतिसूक्ष्म परमाणुओं में, उनके अंदर रहनेवाले जीवात्मवर्ग में, तथाच समस्त चेतनाचेतनपदार्थों में, अंदर और बाहर व्याप्त होकर, विशाल ब्रह्मांड के अंदर निवास करनेवाली एक व्यक्ति की तरह, बिना संकोच के, एवं बिना किसी प्रकार के आयास से विराजमान, जगत का संहार करनेवाले सुदृढ प्रमाणसिद्ध भगवान के उभयपादारविंदों की, हे मेरे मन! सेवा करो—इस प्रकार पहली गाथा से मिलाकर प्रकृतगाथा का अर्थ करना आचार्यों का अभिमत है।

उपनिषदों में भगवान का यह एक वैभव बताया गया है कि, "यच्च किंचिज्जगत्यस्मिन् दृश्यते श्रूयतेऽपि वा। अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः॥" यह अर्थ है—इस जगत में जो वस्तु देखी जाती हैं अथवा सुनी जाती हैं, भगवान श्रीमन्नारायण उन सब के अंदर और बाहर व्याप्त होकर विराजमान हैं। इस वाक्य के प्रत्येक शब्द पर ध्यान देने से यह अर्थ निकलता है कि भगवान संसार के अंतर्गत समस्त पदार्थों में, एक को भी छोडे बिना, व्याप्त हैं; सब के अंदर व्याप्त हैं और बाहर भी व्याप्त हैं। भगवान की अद्भुतशक्ति की परिचायक इस व्याप्ति को ठीक समझना भी कुछ कठिन है। क्योंकि लोगों के मन में यही शंका होगी कि, जब अणुस्वरूप जीवात्मा का अंतः प्रदेश ही अविद्यमान है, तब भगवान उसमें कैसे व्याप्त हो सकते हैं? अतः आप आत्मा में अंतर्व्याप्त नहीं हो सकते। एवं दूसरे सूक्ष्म पदार्थों के अंदर घुसनेवाले भगवान का स्वरूप बहुत संकोच का अनुभव करता होगा। एवं अनंत पदार्थों में व्याप्त भगवान, एकैक में भी अंशतः ही व्याप्त होंगे, न तु पूर्णतया; क्यों कि, अगर किसी एक वस्तु में परिपूर्ण भगवत्स्वरूप व्याप्त हो जायगा, तो फिर दूसरे स्थान में व्याप्त होने के लिए वह स्वरूप बचेगा ही नहीं; तथा च आपको एक वस्तुमात्र में व्याप्त कहना पडेगा। अतः एकैक वस्तु में भी आपकी अपूर्णव्याप्ति को ही मानना चाहिए। इन सब शंकाओं का समाधान प्रकृत गाथा से किया जाता है। तथाहि—"य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोऽन्तरः" इत्यादि श्रुति स्पष्ट कहती है कि भगवान् आत्मा के अंदर व्याप्त है; अतः इस श्रुति के विरुद्ध तर्क अनुपादेय है। एकैक परमाणु में भी भगवान इतने असंकुचित व्याप्त हैं, कि मानों एक विशालब्रह्माण्ड में एक मनुष्य व्यक्ति चलती फिरती हो। व्याप्य एकैक वस्तु में भी भगवान परिपूर्ण रूप से व्याप्त हैं। यह कैसे बन सकता है? भगवान अद्भुत-शक्ति होने से बनता है। इस विषय में एक दृष्टांत दिया जाता है। नैयायिक मत में एकैक वस्तुमें भी घटत्व पटत्व इत्यादि एकैक जाति मानी जाती है। अनेक घटव्यक्तियों में 'यह घट है,' 'यह घट है' इत्यादि एक प्रकार का जो ज्ञान और व्यवहार चलता है, उसका कारण यह जाति कहलाती है। अब नैयायिकों का अभिप्राय है कि यह घटत्वादि जाति एकैक घटादिव्यक्ति में भी परिपूर्ण रहती है; क्योंकि अगर किसी घट में यह जाति पूर्ण न हो, तो उस में पूर्ण घटत्वबुद्धि का उदय न होगा। अतः, अर्थात् एकैक घटव्यक्ति में भी पूर्ण घटबुद्धि के होने से, ऐसा मानना चाहिए कि हर व्यक्ति में घटत्व जाति परिपूर्ण रहती है। इसी न्याय से, चेतना-चेतन रूप समस्त पदार्थों में भी परिपूर्ण भगवद्व्याप्ति का प्रयोजन, नामरूप व्याकरण, भगवदधीन प्रवृत्तिनिवृत्त्यादिमत्व इत्यादि यों के दर्शन से हम निश्चय कर सकते हैं कि भगवान सर्वत्र पूर्णरूपेण व्याप्त हैं।

आपको पाने योग्य दूसरा उपाय कभी न मिल सकेगा। अर्थात् लक्ष्मीसंबंधप्रयुक्त आपकी दुर्लभता का वर्णन इस विशेषण से किया जा रहा है। इसके बाद [नन् अडिड्ड्] यह तो विशेष्यवाचक शब्द है, कोई एक विशेषण नहीं। तात्पर्य यह है कि आळ्वार, अपने, दिव्यदंपति के कृपापात्र होने के आनंद से यों कह रहे हैं।

अवतारिका में बताया गया कि आळ्वार इस गाथा में भगवान के सौलभ्य का वर्णन करते हैं; परंतु अभीतक आपका परत्व ही वर्णित हुआ। इसका यह कारण है कि सौलभ्य को शोभा देनेवाली वस्तु परत्व है। अर्थात् यों कहने पर ही कि, ऐसे माहात्म्यवाले, परात्पर भगवान इतने सुलभ बन गये, उस सौलभ्य की कीमत बढेगी। अतः आळ्वार सारे पूर्वार्धसे परत्व का वर्णन कर अब सौलभ्य के वर्णन में उतरते हैं। तथाहि—सुना जाता है कि श्री कृष्ण किशोर मक्खन पर बहुत प्यार करते थे, और उसकी चोरी भी करते थे। 'नवनीतचोर' इत्यादि आपके नाम हो गये। अब यह विचार करना आवश्यक है कि आपने क्यों मक्खन की चोरी की? क्या वह आपको दुर्लभ था? अर्थात्, माँगने पर क्या कोई आपको पर्याप्त मक्खन नहीं देता था? व्रज निवासी सभी लोग आपको बहुत प्यार करते थे; अतः आपसे माँगे जानेपर, अवश्य ही वे बिना-संकोच अपना सभी मक्खन आपको दे देते। तो भी श्रीकृष्ण को माँगना अच्छा न लगा। माँगकर नवनीत खाने में आपको रस न मिला। चोरी करने से ही नाना प्रकार की आपकी लीलाएं बनी, और इसी प्रकरण में रस्सी से बांधा जाकर आपने अपने परिपूर्ण सौलभ्य भी प्रकाशित किया! अतः मक्खन खाना चाहना व्याजमात्र था; चोरी कर, बांधा जाना ही आपका लक्ष्य ठहरा। अवाप्त-समस्त-काम पुकारे जाने वाले भगवान को कोई वस्तु खाने की आवश्यकता अथवा इच्छा कैसे हो सकती है? अतः सुदृढ जान लेना चाहिए कि बंधन पाने की आशा से ही आप चोरी इत्यादि नाना लीलाओं में प्रवृत्त हो गये। ऐसा करने से ही आळ्वार जैसे विलक्षण, सहृदय भक्तगण यों कहते हुवे कि, "अहो! समस्तजनता को संसारबंधन से छुडा देने में समर्थ भगवान ने श्री कृष्णावतार में मक्खन की चोरी कर, माता से पकडे जाकर, रस्सी से बांधे जाकर, उससे अपने को छुडाने में अशक्त होकर, रोते रोते थक गये! अहो आपका कैसा सौलभ्य है!" इस गुण के परवशचित्त होकर व्यामोहित हो जाते हैं।

श्री कृष्ण की चोरी इत्यादि धूर्तचेष्टितों से रुष्ट यशोदाजी आपको बांध लेना चाहती थीं। परंतु श्री कृष्ण उनके प्रयत्न टाल देते थे। किसी की दृष्टि में न आते हुवे, अंतर्यामी होकर समस्त जगत का संचालन करनेवाले आपको गुप्तरूप से ही मक्खन खाकर बाहर निकलना कोई अशक्य काम नहीं था। अतः बंधन पाने की इच्छा से ही आप एक दिन माताजी से पकडे गये। परंतु जब यशोदाजी ने एक हाथ से आपको पकडकर, दूसरे हाथ से रस्सी उठाकर बांधने का यत्न किया, तब वह रस्सी टुकडी टुकडी दीख पडी। श्री कृष्णने ही मक्खनचोरी करने से पहले रस्सीकी टुकडियां बनाकर रखी थीं। यशोदाजी ने समझ लिया कि यह भी इस धूर्तकृष्ण का ही काम है; उनका कोप और बढ गया। तब उन्होंने एक हाथ से श्री कृष्ण को पकडकर ही, दूसरे हाथ से बहुत प्रयत्नकर उन टुकडियों को जोड जोड कर लंबी रस्सी बना दी और उससे लालजी को बांधने की चेष्टा की। परंतु भगवान की माया अत्यद्भुत है; रस्सी

तो काफी लंबी थी, मगर उस मायाशिशु को बांधने में वह कम पडी। फिर उससे और दो चार टुकडियां जोडी गयीं, और उससे श्री कृष्ण को बांधने का प्रयत्न किया गया; तो भी वह कम पडी। यह कार्य कुछ स‍मयतक ऐसा ही चला; अतमें यशोदाजी थक गयीं; उन्होंने सोचा कि "जाने दो; इस समय इस धूर्त को छोड दूंगी; फिर यदि कभी मिल गया, तो इसकी ठीक ठीक खबर लूंगी।" तब श्रीकृष्णने विचार किया, "ओह! माताजी थक गयी हैं और मुझे छोडना चाहती हैं; बंधन पाने की मेरी इच्छा अब विफल होनेवाली है। इसका अवकाश नहीं देना चाहिए"; और अपने श्री विग्रह को एकदम संकुचित कर दिया। उपनिषत् भी पुकारती है कि भगवान छोटे से छोटे हैं और बडे से बडे—"अणोरणीयान् महतो महीयान्"। तब यशोदाजी खुश हो गयीं और आपको पेट पर रस्सी से बांधकर, ओखली में बांध कर चली गयीं। श्री कृष्ण अपना अवतार सफल मानकर आनंदित हुए। तो भी समय के अनुगुणतया बंधन से अपने को छुडाने में अशक्त होकर दुःख का अभिनय करते हुवे रोने लगे, और माताजी से डर के मारे जोर से रोने में भी अशक्त होकर धीरे धीरे रोने का प्रयत्न करने लगे। भगवान के इस चरित्र का अनुसंधान करते हुवे आळ्वार ऐसा आश्चर्य पाते हैं—[एत्तिरम्] इत्यादि। कहा जाता है कि इस सौलभ्य के चिंतन से आपका मन व तन इतने शिथिल बन गये कि आप छः मास तक मोहित हो गये। श्री कूरेशस्वामीजी ने भी अतिमानुषस्तव में, "त्वामन्यगोप.........ताडङ्न ते चरितमार्यजनास्सहन्ते" कहते हुवे इस ऐतिह्य की ओर संकेत किया है। आर्यजनाः—परमपूज्य (भक्तिभरित श्री शठकोपस्वामीजी), आपके इस उलूखलबंधनवृत्तांत का, न सहन्ते—सहन नहीं कर सकते; अर्थात् इसके ध्यान से आपका हृदय पिघल जाता है और आप मूर्छित हो जाते हैं। ... .... .... (१)

(गाथा.) एळिवरु भियल्लविनन् निलै वरम्बिल पल पिरप्पायु *
ओळिवरु मुळुनलम् मुदलिल केडिल वीडाम् *
तेळितरु निलैमैयदोळिविलन् मुळुवदुमिरैयोन् *
अळिवरु मरुळिनोडु अहत्तनन् पुरत्तननमैन्दे ॥ २ ॥

सौलभ्य ही जिनका एकमात्र स्वभाव हो, ऐसे एवं व्यवस्था व नियम के विना अनेक योनियों में जन्म लेने वाले भगवान, ऐसे जनन से सर्वथा मलिन न होते हुवे, किंतु सान से घिसे हुवे रत्न की तरह अत्यंत उज्वल बननेवाले जो उत्पत्ति विनाशरहित नित्य प्रकाशमान कल्याण गुण हैं, उनसे युक्त हैं; एवं सुप्रसन्न मोक्षनामक स्थान देने के अपने असाधारण स्वभाव से कदापि न चूकनेवाले हैं; तथा निर्हेतुक-कृपा-विशिष्ट होने के कारण, अपने अंतरंगभक्तों के बहुत समीप में रहते हैं और अभक्तों से बहुत दूर रह जाते हैं।

हमारे पूर्वाचार्य, अपने ग्रंथों में संप्रदायपरंपरावगत इस अर्थ का वर्णन करते हैं कि श्रीशठकोप सूरी पूर्वगाथा में गोपालकृष्ण के नवनीत चौर्यप्रयुक्त दामबंधन वृत्तांत का अनुसंधान कर छः मासतक मूर्छित थे। इस विषय में श्रीकूरेश स्वामीजी का एक सुंदर पद्य उस गाथा की टीका में लिखा गया है। बाद में आळ्वार सचेत हो गये और उक्त पद्य पर फिर ध्यान देने लगे। उसमें लिखा गया था कि भगवान

भक्तजनसुलभ हैं। इससे आळ्वार के मन में तृप्ति न हुई। उनको ऐसा लगा कि भक्त जनों के लिए सुलभ होना अथवा रहना, यह कोई महान गुण नहीं है; क्यों कि लोक में भी कदाचित् ऐसे लोग मिल सकते हैं, जो महान होते हुए ही अपने प्रेमियों के सुलभ रहते हैं। अतः भगवान को भी ऐसे ही गुणवान कहना अनुचित है। अतः प्रकृत गाथा में आप कहते हैं कि भगवान का स्वभाव ही एक—मात्र सौलभ्य है। अर्थात् भगवान जब अपने भक्तों के बारे में सौलभ्य सौशील्यादि गुणों को प्रकाशित करते हैं, तब उनका अनुभव करनेवाले रसिक लोग कहते हैं कि, सौशील्य ही इनका स्वाभाविक गुण है; परत्व तो आगंतुक है।

[व्यवस्था व नियम के विना अनेक योनियों में जन्म लेनेवाले] कहने का तात्पर्य दो प्रकारों से होता है। तथाहि—भगवान, यह व्यवस्था दूरकर कि अमुक योनि में जन्म लिया जा सकता है, अमुक में नहीं, विना संकोच, समस्त योनियों में भी जन्म लेते हैं। तथा उक्त एकैक जन्म में भी यह नियम छोड कर कि, अमुक चेष्टित ही यहां कर्तव्य होगा, अमुक नहीं, विना संकोच, समस्तविध चेष्टा भी कर देते हैं। यह पूर्वाचार्यों का अर्थवर्णनप्रकार हुआ। श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी तो यों कहते थे कि पूर्वोक्त व्यवस्था व नियम, ये दोनों व्यवस्था-शब्द का ही अर्थ हो सकते हैं; अतः नियम-शब्द का दूसरा ही अर्थ लगाना चाहिए। वह यह है कि भगवान अवतार लेकर जब सौलभ्य का प्रकाशन कर रहे हैं, तब बीच में अपने परत्व का भी प्रकाशन कर डालते हैं। अर्थात् आप यह नियम नहीं रखते कि अवतार में सौलभ्य का ही प्रकाशन करना। अर्जुन के सारथि बनकर रथ हांकते हुवे भी उन्होने भगवद्गीता का उपदेश दिया और विश्वरूप का प्रदर्शन किया; एवं शिवजी से पुत्रवर मांगने के लिए कैलाश पधारते हुए मार्ग में घंटाकर्ण को मोक्ष दिया। ऐसे आश्चर्य चेष्टितों को श्रीभट्टर स्वामीजी ने नियमवर्जित चेष्टित मानते थे।

[अनेक योनियों में जन्म लेनेवाले]—हम संसारी लोग भी बारंबार अनेक योनियों में जन्म लेते हैं; एवं भगवान भी ऐसे करते हैं। हमारी जन्म परंपरा एक दिन बंद होती है; भगवान के जन्म तो कभी समाप्त न होंगे। इसका कारण यही है कि पुण्यपापरूप कर्मकृत होने से, जब वह कर्म सर्वथा नष्ट हो जायगा, तब हमारा जन्म भी रुक जायगा; भगवान के जन्मों का कारण तो चेतनों के प्रति आपकी कृपा ही है, न तु कर्म; कृपा तो कभी भी शांत न होगी; अतः तत्प्रयुक्त जन्म भी सर्वदा बने रहेंगे न तु कदापि विरत होंगे। [ऐसे जनन से मलिन न होते हुए] इत्यादि। संसार में जन्म लेनेवाले हम तो और भी अनेक कर्म करते हुए मलिन बनते हैं; परंतु भगवान जन्म लेनेपर न केवल मलिन न होते हैं, किं तु और भी प्रकाशमान होते हैं; कारण कि जन्म में उनकी कृपा का प्रकाशन होगा। अत एव श्रुति ने कहा "स उ श्रेयान् भवति जायमानः।" इस वाक्य का यह अर्थ है—सः-भगवान, उ-ही, जायमानः-जन्म लेते हुए, श्रेयान्-श्रेष्ठ (अथवा उज्वल), भवति-होता है; अर्थात् भगवान जन्म लेकर और भी उज्वल होते हैं। इस वाक्यगत 'उ' शब्द, (जो एवकारार्थक है) दूसरे चारों शब्दों से भी मिल सकता है। तथाहि—(१) सः उ जायमानः श्रेयान् भवति—माने भगवान ही जन्म लेते हुए श्रेष्ठ बनते हैं; न तु जीव। (२) जायमानः सः श्रेयान् उ भवति—माने जन्म लेने पर भगवान श्रेष्ठ ही होते हैं; न तु कदाचित् मलिन भी। (३) जायमानः सः श्रेयान् भवति उ—माने जन्म लेने पर भगवान अवश्य ही श्रेष्ठ होंगे; न तु

कदाचित् न भी होंगे। (४) सः जायमानः उ श्रेयान् भवति—माने भगवान जन्म लेने पर ही श्रेष्ठ बनते हैं; न तु परमपद में ही रहने पर; अर्थात् परमपद में भगवान के कल्याणगुणों का प्रकाशन न होता; अवतारों में ही ये सब खूब प्रकाशित होते हैं। इन चार वाक्यों का भी तात्पर्य यही है कि जन्म लेते लेते भगवान के सौशील्य सौलभ्यादि सभी गुण विशेष उज्वल होते हैं। यही अर्थ आल्वार से यों बताया जाता है कि [सान से घिसे हुवे रत्न की तरह अत्यंत उज्वल बननेवाले] इत्यादि।

फिर, [सुप्रसन्न मोक्ष नामक स्थान देने के अपने असाधारण स्वभाव से कदापि न चूकनेवाले] कहने का यह तात्पर्य है कि मोक्ष देना भगवान का ही असाधारण महिमा है। यद्यपि वेदांत शास्त्र में जगत् की सृष्टि, रक्षा और संहार, ये तीन ही परब्रह्म का असाधारण काम अथवा लक्षण बताये गये हैं। यथा तैत्तिरीय उपनिषद् ने गाया—"यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति, तद्ब्रह्म।" एतदनुसार ब्रह्मसूत्र भी बनाया गया "जन्माद्यस्य यतः।" परंतु हमारे आचार्य इतने से तृप्त नहीं होते। उनका मंतव्य है कि मोक्ष देना ही भगवान का मुख्य काम है; सृष्टि स्थिति इत्यादि तो मोक्षदान के पूर्वांग हैं। यथा श्री यामुनाचार्य स्वामीजी ने स्तोत्ररत्न में अनुगृहीत किया, "त्वदाश्रितानां जगदुद्भवस्थितिप्रणाशसंसारविमोचनादयः" इत्यादि। श्री भाष्यकार स्वामीजी ने भी श्री भाष्य के मंगलश्लोक में, "अखिलभुवन जन्मस्थेमभङ्गादिलीले" इस प्रथमपाद में, आदिशब्द के रहते हुए भी, दूसरे पाद में "विनतविविधभूतव्रातरक्षैकदीक्षे" कहकर स्पष्ट बता दिया, कि मोक्षप्रदान ही भगवान का मुख्य काम है। इस विषय में श्री भाष्यव्याख्या श्रुतप्रकाशिका बहुत रसभरी है। इन दोनों आचार्यों की उक्त श्रीसूक्तियों का मूल तो नम्माल्वार की प्रकृत गाथा ही है। मोक्ष को सुप्रसन्न कहने का यह भाव है कि संसार तो सर्वथा कलुषित है। .... .... .... .... (२)

(गाथा.) अमैवुडै यरनेरि मुळुवदु मुयर्वर वुयर्न्दु * अमैवुडै मुदल्केडन्द् ओडिविडै यर निलमदुवाम् *
अमैवुडै यमररुम् यावैयुम् यावरुम् तानाम् * अमैवुडै नारणन्मायैयै अरिपवर्यारे ॥ ३ ॥

फल देने में समर्थ समस्त धर्ममार्गों का ठीक अनुष्ठान कर, परिपूर्ण महत्पदवी में विराजनेवाले, एवं सृष्टि, संहार और अवांतर संहार करने में बडे निपुण ब्रह्मादि देवों के तथा चेतनाचेतनात्मक दूसरे भी समस्त पदार्थों के वाचक सभी शब्द जिन भगवान में पर्यवसित होते हैं, ऐसी महिमावाले भगवान नारायण के अत्याश्चर्यमय शक्तियोग को कौन जान सकता है! (कोई भी नहीं।)

इस गाथा में आल्वार कहते हैं कि भगवान के अवतार का रहस्य किसी की बुद्धि का गोचर नहीं हो सकता। उनकी यह महिमा बतायी जाती है कि आप सर्ववस्तुसमानाधिकरण हैं। अर्थात् वेदान्तियों का यह सिद्धांत है कि चेतनाचेतनरूप तत्तद्वस्तु के वाचकतया प्रसिद्ध सभी शब्द, वास्तव में उन वस्तुओं के अंतर्यामी भगवान के वाचक होते हैं। इस न्याय से ब्रह्मा, शिव इत्यादि शब्द भी ब्रह्मादि के अंतर्यामी नारायण के वाचक हैं। इन ब्रह्मादियों का एक विशेषण दिया जाता है—[फल देने में समर्थ समस्त धर्ममार्गों का ठीक अनुष्ठान कर] इत्यादि से। शास्त्र बताता है कि इन चतुर्मुखादि देवों ने बहुत समय तक

भगवान की पूजा कर उसके फलतया अपनी पदवी को प्राप्त किया। और ये अपने काम में, माने भगवदाज्ञप्त जगत्सृष्टि, संहार, अवांतर संहार इत्यादि में बडे निपुण भी हैं। अर्थात् इनके काम देखनेवालों के मन में यह शंका होती है कि, "क्या ये काम इन देवों से किये गये? अथवा साक्षात् भगवान से ही किये गये?" ऐसी है इनकी कार्यकुशलता। तथा च ऐसे वैभववाले देवों के वाचक सभी शब्द, वास्तव में भगवान के ही वाचक होते हैं। इतना ही नहीं। दूसरे भी चेतनों के तथा अचेतन पदार्थों के वाचकतया प्रसिद्ध सभी शब्द, अंततो गत्वा भगवान के ही वाचक होते हैं; क्यों कि नारायण नामधारी भगवान उन सब के अंतर्यामी हैं। इस प्रकार सर्वव्यापक भगवान अपने व्याप्य किसी (दशरथादि) चेतन के पुत्रत्वेन जो जन्म लेते हैं, इस अवतार-रहस्य को ठीक ठीक कौन जान सकता है? स्वयं भगवान ने गीता में "जन्म कर्म च मे दिव्यम्" इत्यादि कहते हुए, इस अवतार-रहस्य को श्रेष्ठ ब्रह्मविद्या बताया। "पिता पुत्रेण पितृमान् योनियोनौ" इत्यादि श्रुति भी कहती है कि सब के पिता भगवान, अपने पुत्र किसी चेतन को अपने पिता बनाकर नाना योनियों में जन्म पाते हैं। इस श्रुति का विवरण करना ही प्रकृत गाथा का लक्ष्य है। यद्यपि मूलगाथा में अवतार का वाचक स्पष्ट शब्द प्रयुक्त नहीं; वरं इतना ही कहा गया कि "भगवान की आश्चर्यशक्ति को कौन जान सकता है!" तथापि पूर्वाचार्यों का अभिप्राय है कि आळ्वार अब अवतार-रहस्य की ही बात कर रहे हैं। इस प्रकरण में उनकी यह टीका रसमय है—कौन जान सकता है! परमपदनिवासी नित्य व मुक्त भगवान के परत्वगुण का ही अनुभव करते हुए अवतार प्रयुक्त इस सौलभ्य पर ध्यान नहीं देते; संसारी जन तो नास्तिक होने के कारण यह नहीं जानते; ब्रह्मादि देव भी अपने अपने भोग में मस्त रहते हैं; परांकुश परकालादि आळ्वार-गण तो अवतार के नाम लेते ही भावावेश से मूर्छित हो जाते हैं; स्वतस्सर्वज्ञ भगवान के बारे में भी वेदपुरुष ने यही शंका की कि "सो अङ्ग वेद यदि वा न वेद" (अर्थात् भगवान अपनी महिमा ठीक जानते होंगे, अथवा न भी जानते होंगे)। अतः उक्त अवतार रहस्य के ज्ञाता उभयविभूति में भी नहीं मिलेगा॥ .... .... .... (३)

(गाथा.) यारुमोर्निलैमैयनेन अरिवरिय वेम्बेरुमान् * यारुमोर्निलैमैयनेन अरिवेळियवेम्बेरुमान् *
पेरुमोरायिरम् पिरपल वुडैयवेम्बेरुमान् * पेरुमोरुरुवमुम् उळदिल्लै यिलदिल्लै पिणक्के॥

भगवान ऐसे स्वभाव से युक्त हैं कि, अत्यधिक ज्ञानवाले भी अपने प्रयत्न से उनको ठीक नहीं जान सकते; और अत्यल्प ज्ञानवाले भी निर्हेतुक भगवत्कृपापात्र होने पर उनको ठीक ठीक जान लेते हैं। एवं आप हजारों शुभनामों से एवं तदनुगुण रूपों से युक्त हैं। ऐसे हमारे स्वामी भगवान के विषय में यह नित्यविवाद चलता है कि, कोई कोई उनको नामरहित व रूपरहित कहते हैं और वैदिकलोग उनको नामरूपयुत मानते हैं।

"यतो वाचो निवर्तन्ते, अप्राप्य मनसा सह," "यद्वाचाऽनभ्युदितम्" इत्याद्युपनिषद के अनुसार भगवान के स्वरूप व स्वभाव इतने विलक्षण होते हैं कि बडे बडे ज्ञानी लोग भी उनको ठीक नहीं जान सकते; उनकी कल्पना तक नहीं कर सकते। किं तु कल्पनातीत कहने का यह अर्थ नहीं कि वह वस्तु तुच्छ (माने असत्) है; वस्तु तो अवश्य है; परंतु बात इतनी है कि हमारी वाणी अथवा कल्पना वहां

तक पहुंच नहीं सकती। तथापि उन भगवान की अहैतुकी कृपा का पात्र बननेवाला मानव उनको ठीक जान ही सकता है। जब स्वयं भगवान ही किसी व्यक्ति पर कृपा कर उसको अपने (भगवान के) स्वरूप व स्वभाव दिखावें, तो उनको जानने में क्या क्लेश है? "दिव्यं ददामि ते चक्षुः" कह कर जब श्रीकृष्ण भगवान ने अर्जुन को विश्वरूप दिखाया; तब अर्जुन ने सानंद उनके दर्शन पाये न? तथा च यह अर्थ सिद्ध हुआ कि कोई भी मानव अपने प्रयत्न से भगवान का वैभव नहीं जान सकता; उनके कृपापात्र बनने पर तो अवश्य ही ठीक जान सकता है। श्री यामुनाचार्य स्वामीजी ने भी स्तोत्ररत्न में इसी अर्थ का वर्णन किया—"नमो नमो वाङ्मनसातिभूमये नमो नमो वाङ्मनसैकभूमये।" यह तो एक समस्या-जैसा वचन है कि एक ही वाक्य में भगवान को वाङ्मनसागोचर और वाङ्मनसगोचर भी कहना। अतः स्वामीजी उत्तरार्ध में स्वयं इसका विवरण करते हैं—"नमो नमोऽनन्तमहाविभूतये नमो नमोऽनन्तदयैकसिन्धवे।" इसका यह भाव है कि अनंतमहाविभूति, माने अपरिमित वैभववाले होने से भगवान वाङ्मनसागोचर होते हैं; एवं अपार दया सागर होने से उस दया के पात्र बननेवाले धन्य पुरुष के लिए वाङ्मनसगोचर होते हैं। श्री कूरनाथ स्वामीजी ने भी वरदराजस्तव में गाया—"समाहितैस्साधु सनन्दनादिभिः सुदुर्लभं भक्तजनैरदुर्लभम्।" इसका भी तात्पर्य यही है कि स्वप्रयत्न में विश्वास करने पर सनक सनंदनादि बडे समर्थ योगी भी भगवान् को नहीं जान अथवा पहुंच सकते हैं, और भक्त लोग (माने उनके कृपापात्र) तो सर्वथा उनको जान सकते हैं और पाते भी हैं। "नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन। यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः तस्यैष आत्मा विवृणुते तनूं स्वाम्।" यह श्रुति भी इस विषय में प्रमाण है। इसका यह तात्पर्य है—(केवल) प्रवचन, मनन, श्रवण आदि से भगवान अज्ञेय है; परंतु जिस व्यक्ति को स्वयं भगवान अपने प्रियत्वेन वरण करेंगे, उसको आप सुलभ होते हैं। शास्त्रों की यह घोषणा है कि श्रवण मनन इत्यादि भगवत्प्राप्ति के साधन हैं; इससे विरुद्ध अर्थका वर्णन तो नहीं किया जा सकता। अतः प्रकृत वाक्य का तात्पर्य यही है कि भगवत्कृपा-जनित भक्ति से विरहित शुष्क श्रवण मननादि व्यर्थ है। भगवद्गीता के विश्वरूपाध्याय में भगवान भी इसी अर्थ का वर्णन किया—"नाहं वेदैर्न तपसा न दानेन न चेज्यया। शक्य एवंविधो द्रष्टुं दृष्टवानसि मां यथा॥ भक्त्या त्वनन्यया शक्यः अहमेवंविधोऽर्जुन। ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतप॥" भगवद्-ज्ञान व प्राप्ति के साधनतया शास्त्रों में उपवर्णित वेदाध्ययन, तपस्या, दान, यज्ञ इत्यादि, स्वयं उक्त कार्य करने में असमर्थ हैं। अनन्य-भक्ति से ही भगवान के ज्ञान, दर्शन व प्राप्ति मिल सकती हैं। ऐसी भक्ति तो आपकी कृपा से ही मिलनेवाली वस्तु है।

गाथा के उत्तरार्ध में भगवान का और एक चमत्कार बताया जाता है। शास्त्रों में स्पष्ट बताया गया है कि भगवान के हजारों शुभ नाम होते हैं। श्रीविष्णु सहस्रनाम, गोपाल सहस्रनाम इत्यादि अनेक सहस्रनाम तो प्रसिद्ध ही हैं। ये सभी नाम भगवान के कल्याणगुणों का वर्णन करते हैं। एवं एकैक नाम उक्त कल्याणगुण के प्रकाशक भगवान के एकैक रूप का भी बोधक होता है। तथाच भगवान के अनंत नाम व रूप सिद्ध हुए। भगवत्कृपापात्र भक्तजन तो इन नामों का सानंद अनुभव करते हैं; कृपारहित दूसरे लोग तो यह नहीं जान सकते और कह डालते हैं कि भगवान नामरूपशून्य हैं। इस प्रकार भक्ताभक्तों के

बीच में यह विवाद नित्य चलता रहता है। शास्त्रों में क्वचित् भगवान को जो नामरूपरहित बताया गया है, उसका पूर्वोक्त रीति से अर्थ समझनेवाले परमभक्ताग्रेसर तो कभी इस विषय में विवाद अथवा शंका नहीं करते कि क्या भगवान वास्तव में नामरूपों से शून्य हैं, या युक्त हैं॥.... .... (४)

(गाथा.) पिणक्कर वरुवहैचमयमुम् नेरियुळ्ळि युरैत्त *
कणक्करु नलत्तनन् अन्दमिलादि अम्भगवन् *
वणक्कुडै त्तवनेरि वळिनिन्रु पुरनेरि कळैकट्टु *
उणक्कुमिन् पचैयर अवत्तुडै युणर्वुकोण्डुणर्न्दे ॥ ५ ॥

(सांख्य-योग-काणाद-जैन-बौद्ध-पाशुपतरूप) छे अवैदिक दर्शनों से विरोध परिहार करने के लिए वेदमार्ग का ठीक विवेचन करके (गीताशास्त्र का) उपदेश करनेवाले, असंख्येय कल्याणगुणगणपरिपूर्ण, जगत्कारणभूत, असीम वैभववाले, सुंदरज्ञानादिषाड्गुण्य-परिपूर्ण भगवान के श्रेष्ठ भक्तिमार्ग में निष्णात होकर, वासना के साथ विषयांतर-संग छोडकर, उनके उपदेश (गीताशास्त्र) से ज्ञान प्राप्तकर, प्रकृति संबंध को भी वासना के साथ सुखा दीजिएगा।

इस गाथा में भगवद्गीताशास्त्र प्रमाण बताया जाता है। यह शास्त्र न केवल महाभारत का, अपितु समस्त उपनिषदों का भी सार है। एवं साक्षात् भगवान के श्रीमुख से निकलने का भाग्य भी इसे मिला हैं। ऐसा वैभवोपेत यह शास्त्र पूर्वगाथोक्त विवाद को अप्रामाणिक बताता है; और भगवत्प्राप्ति के लिए उपाय बताता है। एवं अवैदिक दर्शनोक्त अपार्थों को दूर कर यह शास्त्र वैदिक दर्शन का उनसे विरोध शांत कर देता है। तथाच भगवान का यह वैभव बताया गया कि आप ऐसे महान गीताशास्त्र के प्रदाता हैं। भगवान का यह एक विशेषण दिया गया है कि [कणक्करुनलत्तनन्] अर्थात् असंख्येय कल्याणगुणगण परिपूर्ण; अथवा असीमप्रेमवाले। इसका यह भाव है—भगवान ने केवल अर्जुन को लक्ष्य कर गीता का उपदेश नहीं दिया; परंतु हमारे जैसे संसारियों के उद्धार को भी अपने लक्ष्य में रखकर ही उन्होने इस विस्तृत शास्त्र का उपदेश दिया। तथाहि—यद्यपि अर्जुनविषादयोग नामक पहले अध्याय में तथा विशेषतः दूसरे अध्याय के प्रारंभ में अर्जुन ने भगवान से धर्माधर्मों के निर्णय का उपदेश मांगा; जिसके प्रत्युत्तरतया ही भगवान ने गीता का प्रदान किया। तथापि अर्जुन को कर्म ज्ञान भक्ति शरणागति इत्यादि वेदांतार्थों की जिज्ञासा नहीं थी। युद्ध में प्रोत्साहित करने के लिए उसे इतना लंबा उपदेश देने की आवश्यकता भी नहीं थी। अतः सुदृढ रूप से समझ लेना चाहिए कि दूसरे तत्वजिज्ञासुओं को लक्ष्य करके ही भगवान ने यह विस्तृत उपदेश दिया। इसका कारण, संसारियों के प्रति भगवान का असीम प्रेम ही था। ऐसी भगवद्गीता में "मच्चिता मद्गतप्राणाः" "मन्मना भव मद्भक्तः" इत्यादि अनेक श्लोकों से प्रतिपादित भक्तिमार्ग में चित्त लगाकर, "रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते" इत्युक्त वासनानिवृत्ति भी अभी हो जाय, इस प्रकार, अन्य मार्गों में श्रद्धा छोडकर, एकनिष्ठ होने का उपदेश देना प्रकृत गाथा का उद्देश्य है ॥....(५)

(गाथा.) उणर्न्दुणर्न्दु इळिन्दहत्तु उयर्न्दुरु वियन्द विम्मिलैमै *
उणर्न्दुणर्न्दु उणरिलुम् इरैनिलै युणर्वरिदुयिर्हाळ् *
उणर्न्दुणर्न्दु उरैत्तुरैत्तु अरियय नरनेन्नु मिवरै *
उणर्न्दुणर्न्दु उरैत्तुरैत्तु इरैञ्जुमिन् मनप्पट्टदोन्रे ॥ ६ ॥

ज्ञातृत्वैकस्वरूप, सर्वदिशाओं में व्याप्त ज्ञानवाले तथा जडपदार्थों से विलक्षण इस आत्म-स्वरूपको यद्यपि हम श्रवण-मनन-योगों से स्पष्ट जान सकते हैं; तथापि (भक्तों के समाश्रयणीय) भगवान का स्वरूप जानना कठिन है। (इस शंका का समाधान यह है कि) हे चेतनों! विष्णु ब्रह्मा व रुद्र नामक इन त्रिमूर्तियों में एकैक के भी गुण आदियों का ठीक चिंतन कर, तदनुकूल प्रमाणों का भी ठीक विवेचन करो। तब तुम्हारे मन में जो एक देव सर्वेश्वरत्वेन प्रतीत होगा, उसीका अनवरत ध्यान कर, उसका नाम, मंत्र आदियों को बारंबार रटते हुए उसीकी उपासना करो।

आळ्वार के उपदेश सुननेवाले संसारियों का यह प्रश्न हुआ—"भगवन्! भगवान के किसी अवतार का आश्रयण करने का आप उपदेश दे रहे हैं; सो ठीक है। परंतु सुना जाता है कि ब्रह्मरुद्रों के बीच में विष्णुरूपतया भगवान ने पहला अवतार लिया। अब इन त्रिमूर्तियों में यह निष्कर्ष करना सुतरां अशक्य प्रतीत होता है कि, क्या सृष्टि स्थिति संहार रूप मुख्य कार्य करनेवाले ये तीनों देव प्रधान हैं, अथवा इनमें से एक ही प्रधान है, अथवा तीनों से भी अलग दूसरा कोई परदेवता है। अतः आप स्पष्ट बता दीजिएगा कि हमें कौनसी देवता की उपासना करनी चाहिए। इस प्रश्न का उत्तर देना प्रकृत गाथा का उद्देश्य है। इसका यह भाव है—शास्त्रार्थों को ठीक ठीक समझना अवश्य ही कठिन है। प्रारंभ में प्रत्यक्ष दीखनेवाले शरीर में आत्मबुद्धि छोडकर, उससे अतिरिक्त आत्मवस्तु को ठीक समझना ही कठिन है। तथापि कोई समर्थ पुरुष उपदेशादि उपायों से कथंचित् इस आत्मस्वरूप को समझ भी सकेगा। परंतु सर्वांतर्यामी, और अत एव ब्रह्मरुद्रादियों के भी अंतर्यामी, एवं सर्वेश्वर भगवान का स्वरूप समझना इससे भी बहुत कठिन होता है। तथापि उपाय बताऊंगा, सुनो। तुम तो अचेतन कोई जडपदार्थ नहीं; परंतु चेतन हो। चैतन्य का फल ही सारासारवस्तु—विवेचन है। तुम्हीं त्रिमूर्तियों के स्वरूपस्वभावादियों का ठीक विवेचन करो। तब तुम्हें माळूम पड़ेगा कि दो देव वेदापहार, गुरुपातक इत्यादि आपत्ति पानेवाले होते हैं और तीसरा देव उन आपत्तियों का निवारक है। इतने विचार करने पर पक्षपात छोड़कर, जो परदेवता प्रतीत होगी उसकी उपासना करो। स्पष्ट ही वह देवता नारायण हैं।

यहां पर गुरूपदेश से विरहित साधारण लोग यह शंका उठाते हैं कि परदेवता-निष्कर्ष करने के इस समय में आळ्वार यों स्पष्ट उपदेश नहीं देते कि 'श्रीमन्नारायण ही तुम्हारे उपास्य देवता हैं;" परंतु वे इतना ही कहते हैं कि "त्रिमूर्तियों में अपने अभिमत किसी देवता की उपासना करो'।" इससे स्पष्ट होता है कि आळ्वार तटस्थबुद्धिवाले हैं, माने त्रिमूर्तिसाम्यवादी हैं। अतः उनके सिरपर नारायणपारम्यवाद

लादना अनुचित है। इसका यह समाधान है—यह सहस्रगीति, आळ्वार के विरचित चौथा दिव्यप्रबंध है। पहले तीन प्रबंधों में बारंबार यह अंश स्पष्ट बताया गया है कि श्रीमान नारायण ही परदेवता है। एवं प्रकृत सहस्रगीति में भी अनेकत्र परदेवता का निर्णय किया गया है, और किया जाएगा भी। अतः यह स्पष्ट है कि आळ्वार परदेवता का ठीक निर्णय करनेवाले हैं, न तु अनिश्चितबुद्धिवाले। अतः प्रकृतगाथा में भी ऐसे निश्चयात्मक अर्थ का ही वर्णन करना उचित व आवश्यक है। आप्त आचार्यों की वाणी सर्वदा एक रूप ही नहीं, परंतु नानाप्रकार की रहती है। अर्थात् वे एक अर्थ का कहीं स्पष्ट विवरण करते हैं और कहीं उसे गूढरूप से रख देते हैं। अतः उनके समग्र उपदेश पर पूरा ध्यान देकर, और विवेचन करके ही अर्थनिर्णय करना आवश्यक होता है। हाल में तो अर्थनिर्णय करने के लिए बहुत दूर जाने की आवश्यकता नहीं रहती। क्यों कि आगेकी गाथाओं में ही इसका विवरण मिल जाएगा। आठवीं गाथा की यह स्पष्ट श्रीसूक्ति है कि, "हमारे स्वामी लक्ष्मीपति के चरणारविंदों में प्रणाम करो।" दूसरों से आळ्वारों की यही विशेषता है कि ये तत्व हित पुरुषार्थों में सर्वथा निष्कृष्टज्ञानवाले होते हैं; न तु अनिश्चित बुद्धिवाले। ऐसे आळ्वारों की गोष्ठी में प्रकृत नम्माळ्वार अग्रेसर हैं। अतः इनकी वाणी में कोई अनिश्चित अर्थ का वर्णन नहीं रह सकता॥ .... .... .... .... .... (६)

(गाथा.) ओन्रेन प्पलवेन्न अरिवरुम् वडिविनुळ् निन्र *
नन्रेळिल् नारणन् नान्मुहन् अरनेन्नु मिवरै *
ओन्र नुम्मनत्तु वैत्तु उळ्ळि नुम्मिरुपसै यरुत्तु *
नन्रेन नलम्शेय्वदु अवनिडै नम्मुडै नाळे॥ ७॥

यद्यपि नारायण, ब्रह्मा व हर नामक ये तीन मूर्तियाँ ऐसी हैं, जिनके विषय में यह निश्चय करना अशक्य प्रतीत होता है कि क्या ये तीनों एक ही आत्मा से अधिष्ठित हैं, अथवा अलग अलग आत्माओं से। तथापि बडी सावधानी से उनके प्रति श्रवणमननादि रूप विवेचन करो। तब तुम्हें अवश्य ही ऐसा प्रतीत होगा कि उक्त तीनों में एक ही मूर्ति सर्वैश्वर्यसंपन्न है। अर्थात् तुम यह जानोगे कि ब्रह्मरुद्रों में सर्वथा असंभावित कल्याणगुण-वाले श्रीमन्नारायण ही परदेवता हैं। फिर उक्त दो देवों में ईश्वरत्वबुद्धि छोडकर, अपने शरीरादि उपकरणों से श्रीमन्नारायण एक ही की अनन्यप्रयोजन सेवा करते हुए अपने जीवित तक कालक्षेप करना उचित होगा।

पूर्वगाथा का विवरण करना प्रकृतगाथा का उद्देश्य है। इसमें इतना विशेष उपदेश दिया जाता है कि—अपने अल्प जीवन पर ध्यान न देते हुए वृथा काल बिताना अनुचित है; अतः पूर्वोक्त त्रिमूर्तियों के स्वरूप स्वभावादियों का ठीक विवेचन करके, उनमें से एक को सबसे अधिक मानकर शीघ्र ही उसकी उपासना करो। गाथा के उपक्रम में त्रिमूर्तियों की एकात्मता या अनेकात्मता इत्यादि जो बताया गया है, उसका यह भाव है—प्रायः सभी लोग यह जानते हैं कि देवमनुष्यादि शरीरों में एकैक में भी अलग अलग

एकैक आत्मा रहती है। 'त्रिमूर्तियों में क्या ऐसी ही अलग अलग तीन आत्माएं हैं, अथवा एक ही आत्म तीनों में भी रहती हैं?' इस प्रश्न का यह एक साधारण प्रत्युत्तर मिलेगा कि जब शरीर तीन हैं, तब आत्माएं भी अवश्य तीन होंगी। दूसरा यह भी एक प्रत्युत्तर होगा कि, "जगत्सर्वं शरीरं ते" इत्यादि प्रमाणानुसार भगवान नारायण ही सबके आत्मा हैं, और ब्रह्मरुद्र उनके शरीरमात्र। यही उत्तर शास्त्रसंमत है। तथापि इस विषय में दृढ निश्चय पाना अशक्य है। अतः आळ्वारने कहा कि—यह निश्चय करना अशक्य-सा है।

दूसरे पाद के प्रारंभ में (नन्नॆलिड्ग नारणन्) अथवा विलक्षणकल्याणगुण परिपूर्ण नारायण कहने का यह तात्पर्य है कि नारायण, परत्व के असाधरण समस्त कल्याणगुणों से परिपूर्ण है। यह अर्थ सुबालोपनिषद में "एष सर्वभूतान्तरात्मा अपहतपाप्मा दिव्यो देव एको नारायणः" इत्यादि वाक्यों से प्रतिपादित है। इस वाक्य में सत्तार्थक भूधातु से निष्पन्न भूतशब्द का अर्थ उभय विभूति के अंतर्गत चेतनाचेतनरूप समस्त पदार्थ है। तथा च यह अर्थ हुआ कि भगवान समस्त पदार्थों के अंतर्यामी हैं। [अपहतपाप्मा] माने पापदूर कहने का यह तात्पर्य है कि भगवान पूर्वोक्त प्रकार समस्त चेतनाचेतन पदार्थों के अंतर्यामी होने पर भी उनके दोषों से दूर ही रह जाते हैं। [दिव्यः] देवलोक में, माने परमपद में विराजमान। [देवः] प्रकाशादि गुण विशिष्ट। [एकः]—अद्वितीय, अर्थात् जिसका समान अथवा अधिक न हो, ऐसे सर्वश्रेष्ठ। यह अद्वितीय शब्द दूसरों को भ्रम में डालता है। वे इसका यह अर्थ बताते हैं कि एकमात्र नारायण सत्य है, दूसरे सब मिथ्या, इत्यादि। परंतु ऐसा अर्थ करने पर इसी वाक्योक्त सर्वभूतान्तरात्मा इत्यादि सभी विशेषण एकदम व्यर्थ बन जाते हैं। जब दूसरी कोई वस्तु ही न हो, तब भगवान कैसे उसके अंतर्यामी होंगे? अतः भगवान को सर्वांतर्यामी कहने पर सर्वपदार्थों की सत्ता अवश्य स्वीकार्य है। फिर अद्वितीयशब्द का अर्थ पूर्वोक्तरीति से 'अनितर साधारण' ही होगा। इस विषय में श्रीयामुनाचार्य स्वामीजी का एक वचन बडा सुंदर है, जिसका यह तात्पर्य है—मान लीजिए कि कोई कविराज किसी एक राजा की प्रशंसा करता है कि "यह राजा सारे भूमंडल में अद्वितीय है।" क्या इस वाक्य का यह अर्थ हो सकता है कि राजा के राज्य नहीं है, धन नहीं है, रहने का प्रासाद नहीं है, पत्नीपुत्रादि बंधुजन नहीं हैं, भृत्यवर्ग नहीं है; परंतु यह एकाकी होकर भटक रहा है? परंतु यही तात्पर्य होगा कि इस राजा के समान शौर्य वीर्य संपदादियुक्त दूसरा कोइ राजा इस पृथ्वीतल पर नहीं मिलेगा। यही राजा की सत्य प्रशंसा होगी। इसी प्रकार भगवान को भी अद्वितीय कहने का यही तात्पर्य होगा कि समस्त चेतनाचेतनों का अंतर्यामी सकलकल्याणगुणपरिपूर्ण व्यक्ति एकमात्र भगवान को छोडकर दूसरी कोइ नहीं मिलेगी। अर्थात् "न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोऽन्यः" इत्यादि अनेक शास्त्रप्रतिपादित प्रकार, भगवान के समान अथवा उनसे अधिक व्यक्ति दूसरी कोई भी नहीं मिलेगी। तथा च, नारायण के ऐसे विलक्षण वैभव का ठीक चिंतन करने पर यह अर्थ स्पष्ट प्रतीत होगा कि आप ही सब के अंतरात्मा हैं और ब्रह्मरुद्र तो सृष्टि व संहार करने में उनके उपकरणमात्र। तथा च न्याय स्मृति श्रुति इत्यादियों की सहायता लेकर, ठीक विवेचनकर, नारायण को परदेवता समझकर, उन्हीकी अनन्यप्रयोजनं भक्ति करना उचित है।

यह उपदेश सुनकर किसीने कहा कि, "ठीक है; धीरे धीरे ऐसा ही करेंगे। इस लिए अभी त्वरा करने की आवश्यकता कौनसी है? हाल में हमें अपने सांसारिक कृत्य करने दीजिए।" इसके उत्तर में आळ्वार कहते हैं—[नम्मुडै नाळे]—अहो! तुम लोग अपने को अमर मान बैठे हो; तुम नहीं जानते कि मानव का आयुष्य अत्यल्प होता है। चित्रकूट में श्रीरामचंद्रजी ने भरतजी को एक सुंदर उपदेश दिया—"नन्दन्त्युदित आदित्ये नन्दन्त्यस्तमिते रवौ। आत्मनो नावबुद्ध्यन्ते मनुष्या जीवितक्षयम्॥" इसका यह तात्पर्य है—सूर्य का उदय देखकर संसारीलोग यों मानते हुए आनंदित होते हैं कि, 'अब हमें द्रव्य कमाने का प्रातःकाल आ गया।' एवं सूर्य का अस्तमय देख कर वे यों आनंद पाते हैं कि, 'अब हमें दिन भर कमाया हुआ द्रव्य देकर विषयोपभोग करने का समय आ गया।' परंतु वे इस बात पर ध्यान नहीं देते कि सूर्य के इन्ही उदयास्तमयों से अपने जीवित का क्रमशः क्षय हो रहा है। आयुष्य के इस क्षय पर ध्यान देकर शोचनेवाला कोई भी मानव नहीं मिलता। एवं आळ्वार का यह भी भाव होगा कि, अहो! ये संसारी मूर्ख लोग क्षुद्रविषयों के अलाभ से दुःख पाते हैं; भगवद्ध्यान की कीमत इनको अविदित है। परंतु ज्ञानियों का यह अभिप्राय है कि, यदि एक मुहूर्त, अथवा एक क्षण मात्र भी भगवान का ध्यान छूट जाय, तो वही बडी हानि है, समस्तदुःखों का मूल है, भ्रांति है और विकार भी है। भगवान के ध्यान के विना यदि एक भी क्षण क्यों न हो, बीत जाय, तो डाकुओं से लूंटे जानेवाले की तरह बडी ध्वनि से रोना चाहिए, इत्यादि॥.... • .... .... .... .... (७)

(गाथा.) नाळु निच्चुं नमपळमै अञ्जोडुविनै युडने
माळुम् * ओर् कुरैविल्लै मननह मलमर कळुवि *
नाळु नन्दिरुवुडै यडिहळ्दम् नलङ्कळल् वणङ्गि *
माळु मोरिडत्तिलुम् वणकोडु माळ्वदु वलमे॥ ८॥

विवेक से अपने मनोगत त्रिमूर्तिसाम्यशंका रूप मल धोकर, (और मन को शुद्ध बनाकर) हमारे योग्य स्वामी लक्ष्मीपति के सुंदर चरणारविंदों का वंदन करने पर, हमें नित्य नानाविध दुःख देनेवाले, अनादिकाल से हमारे कमाये हुए, भगवदनुभव के विघ्नकारी हमारे सभी पाप तुरंत मिट जायंगे। किसी प्रकार की न्यूनता न रहेगी। अंततः मरने के समय भगवान को नतमस्तक होकर मरना अच्छा है।

आळ्वार के उपदेश सुनकर कितने लोग यों सोचकर दुःखी हुए कि, "अहो! अतिप्रबल पाप से समाक्रांत हम कैसे भगवान का भजन कर सकेंगे?" यह जानकर आळ्वार इस गाथा से उनको आश्वासन देते हैं कि भगवान का पादवंदन करने का प्रारंभ करते ही हमारे सभी पाप नष्ट होंगे; फिर चिंता करने की आवश्यकता कौनसी है? इस पर यह शंका हो सकती है कि भगवच्चरणारविंदों का प्रणाम करने मात्र से हमारे समस्त पाप कैसे नष्ट हो सकते हैं? शास्त्र पुकारता है कि फलानुभव किये विना कोई भी पाप नष्ट नहीं होगा। इसका यही प्रत्युत्तर है कि अनेक उपनिषद्वाक्य स्पष्टशब्दों में बताते

हैं कि, "अग्नि में डाले हुए कपास की तरह ब्रह्मज्ञानी के सभी पाप जल जाते हैं;" "जैसे कमलपत्र में पानी नहीं लगता, ऐसे ब्रह्मज्ञानी में पाप कर्म लगते नहीं;" "भगवान के स्वरूप ठीक जाननेवाला पाप से लिप्त नहीं होगा" इत्यादि। ब्रह्मसूत्र में भी इस विषय की चर्चा की गई है। तथाच इन प्रमाणों के अनुसार, ब्रह्मविद्यापारंगत महात्मा के विषय में, भगवच्चरणारविंद के लिए प्रणाम करने के बाद, तुरंत ही उसके समस्त पाप अवश्य ही मिट जायंगे। इस प्रसंग में श्रीविष्णुसहस्रनाम भाष्य में श्री पराशरभट्टार्यस्वामीजी से प्रदर्शित यह भाव अवश्यानुसंधेय है—अहेतुक कृपासागर भगवान ब्रह्मविद्या से वियुक्त किसी व्यक्ति पर अकस्मात् दया दिखाते हुए, अपने चरणकमलवंदनमात्र व्याज से उसको भी ब्रह्मविद्यानिष्ठ की तरह अगर अनुगृहीत करें, तो कोई भी दंड लेकर उनको ऐसे करने से रोक नहीं सकता। अर्थात् किसी प्रकार के निर्बंध के विना अपने अपेक्षित काम करने में समर्थ भगवान यदि कदाचित् किसी के प्रति यत्किंचित् व्याज मात्र से, अथवा उससे भी विना, कृपा करना चाहें, तो उनको कोई न रोक सकेगा। एवं "ददामि बुद्धियोगम्" "तेषामहं समुद्धर्ता" इत्यादि कहनेवाले भगवान का यह भी स्वभाव है कि आप भगवत्प्राप्ति-काम चेतन के समस्त पापों को स्वयं दूर कर, ज्ञान भक्ति इत्यादि का प्रदान भी करके, उसका उद्धार करेंगे। अतः भगवत्पादवंदन से समस्त पापों का नाश होने की बात सर्वथा उचित व सत्य है।

[किसी प्रकार की न्यूनता न रहेगी] कहने का तात्पर्य दो प्रकारों से हो सकता है—(१) उक्त वंदन से न केवल पापों का विनाश होगा, किंतु समस्तविध श्रेय भी मिलेगा। (२) वंदन, फल दिए विना कभी न रहेगा; अपितु भगवान के हृदय में स्थिरप्रतिष्ठित होकर नित्य फलप्रद होगा ही। स्तोत्ररत्न का यह पद्य—"त्वदङ्घ्रिमुद्दिश्य..........न जातु हीयते" प्रकृत गाथा का विवरणरूप है। तीसरे पाद में लक्ष्मीविशिष्ट भगवान का पादवन्दन करने के उपदेश का यह तात्पर्य है कि, "लक्ष्मीः पुरुषकारत्वे निर्दिष्टा" इत्यादि श्रीपांचरात्र शास्त्रोक्त प्रकार लक्ष्मीजी की सिफ़ारिश लेकर भगवान का पादवंदन करने से अवश्य ही फल मिलेगा। इस विषय में हमारे आचार्य एक सुंदर इतिहास बताते हैं—एक दिन श्रीवेदांति मुनि नामक नञ्जीयर स्वामीजी ने अपने गुरु श्रीपराशर भट्टार्य स्वामीजी से पूछा कि, "हे गुरुवर! परम-कारुणिकत्वेन प्रसिद्ध भगवान क्या अपनी शरण में आनेवालों की रक्षा स्वयं न करेंगे? लक्ष्मीजी की सिफ़ारिश पाने की आवश्यकता कौनसी है?" तब भट्टर स्वामीजी ने प्रकृत गाथा को ही मुख्यप्रमाण बता कर उनको ठीक समझाया।

[मरने के समय नतमस्तक होकर मरना अच्छा है] कहने का यह भाव है—भगवान स्वत एव सर्वदा इस चेतन पर अनुग्रह दिखाते हैं। परंतु यह चेतन "दो टुकडे होने पर भी मैं पीछे ही गिरूंगा, सामने सिर न नवाऊंगा" कहनेवाले रावण की तरह गर्वी होकर भगवान के सामने अपना सिर झुकाना भी नहीं चाहता। ऐसी व्यक्ति पर भगवान कृपा नहीं कर सकते। आप तो चेतन की ओर से थोडी अनुकूलता मांगते हैं। अतः यदि कोई भी मानव जन्मभर द्वेषी होते हुए भी, अंतकाल में भगवान का वंदन करेगा, तो भगवान यों मानते हुए कि, "अहो! यह मानव मेरा वंदन करता हुआ मर गया; अवश्य ही यह मेरा भक्त है," उस पर बहुत प्रसन्न होंगे। आळ्वार का अभिप्राय है कि परम कारुणिक

एवं चेतनों का उद्धार करने के लिए कटिबद्ध होने पर भी भगवान संसारके संचालक होने से, अपने ऊपर पक्षपातादि दोषों का अवकाश न देते हुए, चेतन की ओर से अल्प आनुकूल्य की प्रतीक्षा करते हैं। प्रकृत गाथोक्त चरणवंदन भी उस आनुकूल्य का एक प्रकार हैं। .... .... (८)

(गाथा. वलत्तनन् तिरिपुर मेरित्तवन् इडम्पेर चुन्दि
चलत्तु * एल्लुदित्तुलगुहल् पडैत्त नल्लुहत्तुम् तानुम् *
पुलप्पड प्पिन्नुम् तन्नुलहत्तिल् अहत्तनन् ताने *
शोलप्पुहिल् इवैपिन्नुम् वयित्तुळ इवैयवन् तुयक्के ॥ ९ ॥

त्रिपुरदाह करनेवाला रुद्र (भगवान के श्रीविग्रह में) दक्षिणपार्श्व में रहता है; चतुर्मुख भी अपने से सृष्ट समस्तलोकों के साथ खिले हुए उनके नाभीकमल में रहता है। वे भगवान भी समस्त जनता के नयनगोचर होने के उद्देश्य से, केवल अपनी इच्छा से, अपने इस लोक में अनेक अवतार करते हैं। ऐसे अवतार लेकर उनसे कृत एवं क्रियमाण चेष्टित अनंत व अपरिच्छेद्य होते हैं; अतः उनका बहुत वर्णन करने पर भी, वे समाप्त न होंगे; अपितु सशेप ही रहेंगे। उनकी माया महती है।

पूर्वगाथा में श्रीमन्नारायण की श्रेष्ठता और ब्रह्मरुद्रों की अवरता बतायी गयी। अब यह अर्थ बताया जा रहा है कि उक्त दोनों देव भगवान का आश्रय लेकर अस्तित्व पाते हैं; और भगवान इस संसार में अवतीर्ण होकर ऐसे दिव्यचेष्टित प्रकाशित करते हैं जो अपरिच्छेद्य एवं व्यामोहजनक होते हैं। व्यामोहजनक कहने का यह तात्पर्य है कि भगवान अवतारों में कभी कभी अपने परत्व को एकदम ऐसे छिपा देते हैं कि कोई भी उसे पहचान न सकें।

[त्रिपुरदाह करनेवाला रुद्र दक्षिणपार्श्व में रहता है।] इसके व्याख्यान में हमारे आचार्य दो प्रमाण बताते हैं। तथाहि "ईडु" व्याख्यान में मोक्षधर्म का एक पद्य उदाहृत है—"पश्यैकादश में रुद्रान् दक्षिणं पार्श्वमाश्रितान्" (यह देखो, ग्यारह रुद्र मेरे दाहिने बगल में रहते हैं।) चौबीस हजार व्याख्यान में यह श्लोक उपात्त है—"तपसा तोषितस्तेन विष्णुना प्रभविष्णुना। स्वपार्श्वे दक्षिणे शम्भोर्निवासः परिकल्पितः।" (सर्वसमर्थ विष्णु ने शंभु की तपस्या से प्रसन्न होकर उसे अपने दाहिने बगल में स्थान दिया।) इन दोनों वचनों से भगवान का शीलगुण प्रकाशित किया जाता है। जिस वक्ष में भगवान अपनी दिव्यमहिषी लक्ष्मीजी का धारण करते हैं, उसीके एक पार्श्व में तामस देवता को भी अवकाश देना महान शीलगुण का काम है। एवं श्रीशठकोपसूरी बारंबार कहते हैं कि भगवान रुद्र की तरह ब्रह्मा को भी अपने शरीर में स्थान देते हैं। (४-८-९-में देखो।) इस पर और एक शंका हो सकती है कि क्या भगवान लक्ष्मीजी की तरह ब्रह्मरुद्रों को भी नित्य ही धारण करते हैं। इसका, आचार्यों से दिया गया प्रत्युत्तर यह है—किसी किसी आपत्काल में ही भगवान अपने शरीर में ब्रह्मरुद्रों को स्थान देते हैं; तो भी यह अवश्य ही महान गुण है। इस गुण के परवश दिव्यसूरी लोग तो उक्त अवकाश-प्रदान को नित्य ही

कह डालते हैं। इस प्रकरण में रुद्र को त्रिपुर-दाहक कहने में आया है। परंतु पहले (१-१-८ वीं गाथा में) आळ्वार ने ही "पुरमोरुमूऩ्ऱेरित्तु" कहकर साक्षात् भगवान को ही त्रिपुरदाहक बताया था। इससे आळ्वार की श्रीसूक्तियों में परस्पर विरोध होने की शंका हो सकती है। इसका समाधान पूर्वोक्त गाथा की टीका में ही बताया गया है; वहां देख लेना। उसका सार यह है कि भगवान के प्रताप से ही रुद्र ने त्रिपुर का दाह किया। इस विषय में अनेक प्रमाण मिलते हैं। अतः भगवान को त्रिपुरदाहक कहना उचित है। परंतु यह भी निश्चित है कि रुद्र के द्वारा यह काम किया गया; अतः निमित्तभूत उस रुद्र को भी त्रिपुरदाहक कहना अनुचित नहीं होगा।

इस गाथा के पूर्वार्ध में भगवान के शीलगुण का प्रस्ताव होने से, उत्तरार्ध में इस गुण की सीमाभूमि अवतारों की वार्ता की जाती है। आळ्वारों तथा तदनुयायी आचार्यों का यही सिद्धांत है कि अवतारों का मूल भगवान का शीलगुण है। यथा श्री कूरेशस्वामीजी ने अतिमानुषस्तव में "शीलः क एष तव" इत्यादि (१०) पद्य में कहा—"हे दयासागर प्रभो! अत्यंत नीच प्राकृत जनों से भरे हुए इस संसार में अवाप्तसमस्तकाम आप अवतार लेकर अतिक्षुद्र पापियों के भी दृष्टिगोचर हुए न! अहो आपका शील है!" .... .... .... .... .... (९)

(गाथा.) तुयक्करु मदियिल् नन्ञानतुळ् अमररै तुयक्कुम् *
मयक्कुडै मायैहळ् वानिलुम् पेरियन वल्लन् *
पुयर्करु निरत्तनन् पेरुनिलम् कडन्द नल्लडिप्पोदु *
अयर्प्पिल नलत्तुवन् तळुवुवन् वणङ्गुव नमन्दे ॥ १० ॥

(संशयविपर्ययादि) दोषशून्य प्रसन्न ज्ञानवाले, देवों को भी मोहित करने में समर्थ अपरिच्छेद्य व अत्याश्चर्यमय गुणचेष्टितों से विभूषित और मेघश्याम भगवान के विशाल भूतल नापनेवाले विलक्षण पादारविंदों को अनन्यप्रयोजन होकर, क्षणमात्र के भी विच्छेद के विना मैं रटूंगा; आलिंगन करूंगा और सिर से नमूंगा।

इस गाथा में चौथा पाद ही प्रधान है। अर्थात् आळ्वार इसमें मुख्यतया यही अर्थ बताना चाहते हैं कि "मैं नित्य, भगवान के पादारविंदो को ही रटता एवं वंदन करता हुआ उन्हींका आलिंगन करना चाहता हूं।" पहले तीन पादों से भगवान का वर्णन किया जाता है। उनमें भी दो पादों का यह तात्पर्य है कि भगवान बडे बडे ज्ञानियों को भी मोहित कर सकते हैं। हाल में इसका प्रस्ताव करनेवाले आळ्वार का यह भाव होगा कि, तुरंत ही आगे, अर्थात् चौथे दशक में, निष्कल्मषज्ञान-निधि आळ्वार को ही भगवान ऐसा विलक्षण व्यामोह देनेवाले हैं, जिससे आप (आळ्वार) अपना विवेक खोकर अचेतन पक्षियों को प्रणाम कर, उनसे प्रार्थना करने लगेंगे। यह तो आळ्वार के अंतरंग का भाव है। ऊपर का अर्थ तो यह है कि भगवान की माया इतनी प्रबल है कि उससे स्वर्गलोकनिवासी देवों की तरह नित्यसूरिगण भी मोहित हो जाते हैं। इंद्रादि देव प्रायशः रजस्तमोगुणों से पूर्ण होते हुए भी, कदाचित् सात्विक बनकर,

यों जानते हुए कि, "हम स्वयं अपना काम नहीं कर सकते; सर्वशक्त भगवान ही यह कर सकते हैं," उनकी शरण में जाते हैं; बाद में जब अपनी इच्छा पूर्ण हो जाय, तब वे अपने स्वाभाविक दुर्गुणों के परवश होकर पूर्वोपकारी उन्हीं भगवान के साथ लड़ने को तैयार होते हैं। यह है भगवान की माया। पारिजातापहरणवृत्तांत इस विषय का एक ज्वलंत उदाहरण है। नरकासुर नामक एक असुर ने महेंद्र के सर्वस्व लूट लिए। तब अत्यंत दुःखी होकर इंद्र गुप्तरूप से द्वारका आकर, श्रीकृष्ण भगवान के चरण में गिर कर रो रोकर प्रार्थना करने लगा। यह प्रार्थना मानकर श्रीकृष्ण भी सत्यभामाजी के साथ गरुड़ारूढ होकर नरकासुर का नगर पधारकर, उसे मारकर, उससे अपहृत समस्त पदार्थ लेकर, उन्हें महेंद्र को लौटाने के लिए स्वयं स्वर्ग पधारे। तब इंद्र ने श्रीकृष्ण का बड़ा स्वागत किया तो सही। परंतु इंद्राणी ने सत्यभामा देवी को उनका अपेक्षित पारिजात पुष्प देना नहीं चाहा। उसने, बिना संकोच, स्पष्ट कह दिया कि यह पुष्प देवों के लिए है, न तु मानवों के लिए। इससे कुपित सत्यभामाजी से प्रार्थित होकर श्री कृष्ण ने उस पारिजातवृक्ष को ही उखाडकर गरुडजी के ऊपर लादकर द्वारका पधारने लगे। यह समाचार पाकर इंद्र रुष्ट हुआ और हाथ में वज्रायुध उठाकर भगवान के साथ लडने को तैयार हो गया। इस प्रकरण में यह दूसरी भी कथा आचार्यों से बतायी गयी है—किसी व्यवस्था के अनुसार गरुड का आहार बननेवाले सुमुख नामक नाग ने डर से कांपते हुए भगवान की शरण में आकर उनसे अभय पाया। तब अपना आहार खोने से कुपित गरुडजी ने भगवान को भी ऐसे कटुवचन सुनाया, कि "अपना वाहन बनकर हमेशा सेवा करनेवाले मुझे तुमने अच्छा सन्मानं किया", इत्यादि। ऐसे अनेकविध इतिहासों पर ध्यान देकर आळ्वार ने कहा कि, भगवान महामतियों को भी भ्रम में डालनेवाले मायावी हैं।

इस प्रकार भगवान का वर्णन करने के बाद आळ्वार अपना सुमधुर अध्यवसाय बताते हैं कि भगवान दूसरों को कैसे भी व्यामोहित करें। मैं तो कभी उनसे स्पर्धा न करूंगा; परंतु नीलमेघश्याम उनके दिव्यमंगलविग्रह का ही ध्यान करता हुआ, लोकों को नापनेवाले उनके श्रीचरणों की ही, तीनों करणों से सेवा करूंगा। .... .... .... .... .... (१०)

(गाथा.) अमरर्‌हळ् तोळुदेळ अलैकडल् कडैन्दवन् तन्नै *
अमर् पोळिल् वळ्ङ्गुरुहूर् शठकोपन् कुत्तेवल्हळ् *
अमर् शुवै यायिरत्तु अवत्तिनुळ् इवैपत्तुम् वल्लार् *
अमररोडु उयर्विल् शेन्ऱु अरुवर् तम्पिरवि यञ्जिरैये॥ ११॥

जब कि देवों ने प्रणाम कर प्रार्थना की, तब डगमगनेवाले सागर का मथन करनेवाले भगवान को लक्ष्य कर, बढनेवाले उद्यानवनों से परिवृत श्रीकुरुकापुरी के अलंकार भूत श्रीशठकोपसूरी के वाचिक कैंकर्यरूप, एवं शब्दस्वारस्य व अर्थस्वारस्य से परिपूर्ण हजार गाथाओं में, इस दशक का मनन करनेवाले, नित्यसूरियों के साथ परमपद पहुंचकर संसार बंधन से मुक्त हो जायंगे।

यह फलश्रुति गाथा है। यह कहने की आवश्यकता नहीं रहती कि अपने दिव्य मंगल विग्रह को बड़ा क्लेश देते हुए, प्रयोजनांतरपर देवों के लिए समुद्र का मथन कर, उन्हें अमृत देनेवाले भगवान,

अपने अनन्यप्रयोजन भक्तों के अत्यंत सुलभ होते ही हैं। इस अर्थ की सूचना देने के लिए यहांपर समुद्र-मथनवृत्तांत प्रस्तुत किया गया। कथा यह है—दुर्वासा महर्षि ने किसी विद्याधर स्त्री से माँगकर एक दिव्यमाला प्राप्तकर, स्वर्ग में आकर, ऐरावत पर विराजकर धूमधाम से नगर में भ्रमण करनेवाले महेंद्र को वह माला दी। ऐश्वर्यमदमत्त इंद्र ने उस माला की महत्ता पर ध्यान न देते हुए उसे ऐरावत के सिरपर डाल दिया। उस हाथी ने सूंड से वह माला उठाकर नीचे फेंककर अपने पग से घिसकर उसे नष्ट कर दिया। यह दृश्य देखकर दुर्वासा कुपित हो गये और उन्होने महेंद्र को शाप दिया कि, "तुम्हारा सारा ऐश्वर्य सागर में छिप जाय।" फलतः इंद्र गरीब हुआ। तब समस्त देवों ने दुःखी होकर, गवान की शरण में जाकर पुनः अपने नष्ट ऐश्वर्य पाने की प्रार्थना की। भगवान ठीक जानते थे कि ये देव बिलकुल स्वार्थी, अहंकारी और अत एव कृपा पाने के अनधिकारी हैं। तथापि उन्होंने अपनी असीम कृपा से प्रेरित होकर, वासुकिनाग से लपेटे गये हुए मंदर पर्वत को मथानी बनाकर, उससे क्षीरसमुद्र का मथन कर, अमृत निकालकर, उन देवों को पिलाया और उनका नष्ट ऐश्वर्य भी दिलाया।

गाथा के दूसरे पादसे आळ्वार के अवतारस्थल श्रीकुरुकापुरी का वर्णन किया जाता है। इस दिव्यनगरी को समृद्ध उद्यान-परिवृत कहने का यह तात्पर्य नहीं है कि ऐसे रहना इस नगरी का नित्य-स्वभाव है; परंतु यह भाव है कि जब आळ्वार ने भगवदनुभव करते हुए सहस्रगीति का गान किया, तब उसे सुनकर कुरुकापुरी के अचेतन वृक्ष भी आनन्द के मारे फूल गये और बहुत बढ गये। जैसे कि वनवास से लौटकर अयोध्या पधारनेवाले श्रीरामचंद्र के दर्शन से "अकालफलिनो वृक्षाः" इत्याद्युक्तप्रकार, अयोध्या के समस्त वृक्ष लता गुल्म आदि आनंद से फूल कर पुष्प फल आदि से पूर्ण हो गये। ऐसे वैभववाले कुरुका-पुरी के नाथ श्रीशठकोप सूरी से भगवान की वाचिक सेवात्वेन यह सहस्रगीति रची गयी। समस्त प्रकारों से परिपूर्ण भगवान को किसीकी स्तुति से कोई लाभ न होगा। किंतु स्तुति करनेवाले उससे धन्य बन जायंगे। लौकिक जन अपनी नाना विध न्यूनता की पूर्ति के लिए दूसरों से कायिक व वाचिक सेवा लेते हैं। अवाप्त समस्तकामत्वेन प्रसिद्ध भगवान को तो, स्वयं परिपूर्ण होने के कारण, किसीकी सेवा से कोई लाभ नहीं होगा। परंतु अपने भक्तों को कृतार्थ बनाने के उद्देश्य से ही भगवान उनकी सेवा सकारते हैं। परमपद में नित्यमुक्तों से की जानेवाली सेवा भी इसी प्रकार स्वात्मलाभ के लिए ही बनती है।

तीसरे पादसे सहस्रगीति की रस्यता बतायी जाती है। अर्थज्ञान के बिना केवल शब्दमात्र सुनने से भी यह दिव्यग्रंथ बहुत मधुर प्रतीत होता है; क्यों कि यह अत्यंत मधुर व ललित शब्दों से विरचित है। अर्थ के विषय में तो कुछ कहनेकी बात ही नहीं; अर्थात् यह ग्रंथ ऐसे रसमय वेदार्थों से तथा भगवद्भक्ति प्रेरित विविध भावनाओं से भरित हैं जिनका वर्णन नहीं किया जा सकता। तथाच, इसके अर्थ समझने में अशक्त साधारण लोग इसके शब्दमाधुर्य का अनुभव कर सकते हैं; और शब्दसौरभ से अपरिचित अद्राविडलोग गुरूपदेश आदि से इसका अर्थ जानकर रसानुभव कर सकते हैं। ऐसे रसमय सहस्रगीति में प्रकृत तीसरे दशक का अध्ययन करनेवालों का यह फल बताया जाता है कि वे आतिवाहिकों से सेवित होकर संसारमंडल को पार कर दिव्यधाम पहुँचेंगे॥ .... .... .... .... (११)

सहस्रगीति के पहले शतक का तीसरा दशक समाप्त हुआ॥

आळ्वार तिरुवडिगळे शरणम्॥

## ॥ अथ चतुर्थं दशकम् - अञ्जिरैयमडनाराय् ॥

### [भगवते दूतप्रेषणम्—भगवान को दूत भेजना]

अवतारिका—कोऽपि महान् भक्तः प्राह "चतुर्मुखसमाख्याऽपि शठकोपमुनौ स्थिता। स्ववाचा मातृदुहितृसखीवाचा च वर्णनात् ॥" इति। अयमभिप्रायः—"यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै" इत्याम्नातरीत्या भगवान् परमपुरुषो विरिञ्चमुत्पाद्य तस्मै वेदानुपदिदेश। स च वेधाश्चतुर्मुख आसीत्; किमर्थं तस्य चतुर्मुखत्वमिति चेत्, भिन्नभिन्नस्वरविशिष्टानां मिथो विलक्षणानां चतुर्णां वेदानाम् अविकलमुच्चारणार्थम्। एवं श्रीशठकोपमुनिसार्वभौमोऽपि चतुर्मुख इति रसोक्तिश्चारुतरा। सोऽयमपि मुनिश्चतुर्भिर्मुखैर्भाषत इति वस्तुस्थितिमवधत्त। स्ववाचा कथनम्, जननीवाचा कथनम्, दुहितृवाचा कथनम्, सखीवाचा कथनमिति [सहस्रगीत्याम्] प्रकारचतुष्टयप्रेक्षणात् चतुर्भिर्मुखैर्भाषत इति चतुर्मुखताऽस्य सूपपन्ना। दशकानां शतकेन विशिष्टेऽस्मिन् सहस्रगीतिदिव्यप्रबन्धे (७३) त्रिसप्ततिर्दशकानि स्ववाचा निबद्धानि; अवशिष्टेषु सप्तविंशत्यां दशकेषु—सप्त दशकानि जननीवाचा, सप्तदश दशकानि दुहितृवाचा, त्रीणि दशकानि सखीवाचा च प्रवृत्तानीति विभागः। जननी का? दुहिता का? सखी का? इति जिज्ञासा जायेत। सुविशदं निरूपयामोऽवधीयताम्।

शठकोपमुनीन्द्रः स्ववाचा अन्यवाचा च कथयतीति प्रथमतः प्रतिपत्तव्यम्। स्ववाचा कथनमित्येतद्विवरणनिरपेक्षम्। अन्यवाचा कथनं नाम स्त्रीवाचा कथनम्। पुरुषपुङ्गवस्सन्नवतीर्णोऽप्यसौ मुनीन्द्रः * पाञ्चाल्याः पद्मपत्राक्ष्याः स्नायन्त्या जघनं घनम्। यास्स्त्रियो दृष्टवत्यस्ताः पुंभावं मनसा ययुः॥ * इति महाभारतोक्तनीत्या निरतिशयसौन्दर्यलावण्यनिधेः पुरुषोत्तमस्य श्रीमन्नारायणस्यानुभवे स्त्रीभावं मनसाऽधिगच्छन् विलक्षणमनुभवमातनोति। पूर्वाचार्याणामियं काचन कारिका हृदि निवेया—* स्वामित्वात्मत्वशेषित्वपुंस्त्वाद्याः स्वामिनो गुणाः। स्वेभ्यो दासत्वदेहत्वशेषत्वस्त्रीत्वदायिनः॥ * इति। अयमर्थः। भगवान् सर्वस्वामीति सर्वसंप्रतिपन्नम्। * स्वत्वमात्मनि संजातं स्वामित्वं ब्रह्मणि स्थितमित्युक्तरीत्या स यदि स्वामी, वयं दासास्स्मः। * एष सर्वभूतान्तरात्मेत्याम्नातरीत्या स यदि भवत्यात्मा वयं * जगत्सर्वं शरीरं ते * इत्युक्तरीत्या शरीरशब्दवाच्या भवामः। कैङ्कर्यप्रतिसंबन्धित्वरूपशेषित्ववान् सः, वयं तु कैङ्कर्यकर्तृत्वरूपशेषत्वभाजः। एवं स परमः पुमान् यदि, तदाऽस्माभिः कीदृशैर्भवितव्यम्? पुंस्त्वप्रतिकोटिस्त्रीत्वशालिभिर्भवितव्यमित्यनायासमवगम्यते। स च पुमान् वयं च पुमांस इति तु न संघटते। पुमांसं पुमानेवानुभवतीति चेत् को विशेषः? यद्यपि शारीरं स्त्रीत्वं न संभवितुमर्हति, तथाऽपि भावनाविशेषापरपर्यायस्त्रीत्वमव्याहतम्। अत्यन्तपारतन्त्र्यं हि स्त्रीधर्मः। तादृशपारतन्त्र्यप्रकाशनानुकूलवेषविशेष एव स्त्रीवाचा व्यवहरणमिति सारं वचः। भगवदन्तरङ्गमहिषीभूतश्रीभूनीलादिनायिकासाधर्म्यमेव मुनिरसौ विन्दति। तथाच दुहिता, नायिका चेति पर्यायः। लोके च पश्यामो हि या दुहिता भवति सैव दयिताऽपि भवतीति। मातृदशा दुहिता, कान्तदशा दयितेति विवेकः। दुहितुर्जननीसद्भावः, कालक्रमेण सखीसद्भावश्च सहजः। तथाच स्त्रीभावनायाम् कदाचिद्दुहितृवाचा, जातुचिन्मातृवाचा, अन्यदा सखीवाचा च वचोनिर्गमो भवतीति वेदितव्यम्। भक्तेरेव शृङ्गाररूपया परिणामेन एतादृशी घटना बोभवीतीति परमार्थः।

तथाचात्रैतदस्मदीयं पद्यम्—श्लो ॥ भक्तेः शृङ्गारवृत्त्या परिणतिरिह चेज्जायते, तर्हि पुंस्त्वच्युत्या स्त्रीत्वेपभृत्या प्रकथनसरणिः काचिदन्यादृशी स्यात् । मातुः पुत्र्यास्सखीनामपि वचनमिषात् प्रेयसि श्रीसहाये स्वप्रेमाविष्कृतिस्स्याच्छठमथनमुनेर्भक्तिभूमास्पदस्य ॥ * इति ।

भगवानव्याजरक्षक इति दृढाध्यवसायधारणं मातृवाचा निर्गलति । भगवदनुभवे त्वरातिशयप्रकाशनं दुहितृवाचा निर्गच्छति । दुहितुरनन्यार्हत्वरूपमत्यन्तप्रधानस्वरूपं सखीवाचा समुद्धाट्यते । तदिदं तत्रतत्र विशेषतः प्रपञ्चयेम । प्रकृते [ चतुर्थदशकेऽस्मिन् ] दुहितृवाक् (अथवा दयितावाक्) प्रवर्तते । दुहिता, दयितेति पदयोः पर्यायता न विस्मर्तव्या । दुहितृवचनात्मकेषु सप्तदशसु दशकेषु चत्वारि दशकानि दयितसविधे दूतप्रेषणपराणि । तेषु प्राथमिकं दशकमेतत् । उपरि षष्ठशतके दशकद्वितयम् नवमशतके दशकमेकं चेति आहत्य चत्वारि दशकानि संदेशप्रापणव्यग्राणीति वेदितव्यम् । ननु दयिते दवीयसि सति खलु दूतप्रेषणेन भवितव्यम्; दयितस्तावदत्र परमः पुमान् । स च सदा सर्वत्र संनिहितः । * अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः * इत्याम्नातो हि नारायणः संदेशविषयभूतः । मेघसंदेशादिग्रन्थेषु संदेशविषयभूतस्य व्यक्तिविशेषस्य वस्तुतो दविष्ठत्वेन तत्र दूतप्रेषणं युज्यते । न तावदत्र तथा । सर्वत्र संनिहिताय परमपुरुषाय संदेशप्रापणरुचिः कथमिव संघटते? इति प्रथमतः काचिदाशङ्का जायेत । अत्रोच्यते । सत्यं सर्वत्र संनिहितो भगवान् । तथाऽपि उपनिषत्सु * ब्रह्मविदाप्नोति परम् * इति, * परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् * इति, * रसो वै सः । रसं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति * इति च देशविशेषेष्वनुभव आम्नायत इति नैतदपलापार्हम् । दिव्यमङ्गलविग्रहविशेषविशिष्टस्सन् भगवान् न केवलं श्रीवैकुण्ठमात्रे विराजते । क्षीराब्धौ श्रीरङ्गस्थलवेङ्कटाद्रिकरिगिरियदुगिर्यादिषु भूयस्सु दिव्यदेशेषु च विभ्राजते । तादृशाय भगवते दूतप्रेषणरुचिर्न तावद्व्याहन्यते । चतुर्षु दशकेषु श्रीशठकोपमुनीन्द्रेण क्रियमाणं दूतप्रेषणं कानि कानि स्थलान्युद्दिश्य? केषां केषां गुणानां प्रचिकाशयिषया? इत्यादयो विचारास्समयविशेषेषु विरच्येरन् ।

भगवते संदेशप्रापणाय प्रार्थ्यमाना इह के? इति विचारे, बकपिकशुकादयः पक्षिविशेषा इति तु स्पष्टम् । पटुकरणैः प्रापणीयान् संदेशार्थान् कथममी तिर्यञ्चः प्रापयितुं प्रभवन्तीति किं न विवेक्तुमीष्टे मुनिवरोऽसौ? संशयविपर्ययविस्मृत्याद्यज्ञानप्रभेदान् सवासनं क्षपितवान् मुनिसार्वभौमोऽसौ कथमविवेकिजनकृत्यं चिकीर्षति? इति शङ्का संजायेत । अत्रेदमवधेयम् । * उभाभ्यामेव पक्षाभ्यामाकाशे पक्षिणां गतिः । तथैव ज्ञानकर्मभ्यां प्राप्यते पुरुषोत्तमः ॥ * इति महर्षिप्रोक्तरीत्या ज्ञानानुष्ठानरूपपक्षद्वयविशिष्टा विशिष्टव्यक्तिविशेषा एव पक्षित्वेनापदिश्यन्ते । तदिदं संग्रहेण समुद्घोषितं द्रमिडोपनिषत्तात्पर्यरत्नावल्याम् * देशिकास्तत्र दूताः * इति । "गुरुसब्रह्मचारिपुत्रशिष्यस्थाने प्रोच्यते" इत्याचार्यहृदयसूक्तिः । शठकोपसूरेः प्राथमिकप्रबन्धे * तिरुविरुत्तसमाहृये गाथाद्वयतस्सुष्टु स्फोरित एवायमर्थ इति नात्र विस्तरः । भगवत्पादारविन्दप्रापणाय गुरुवरादयः प्रार्थ्यन्त इति सारार्थः ॥

पूर्वदशकतोऽस्य दशकस्य संगतिरयोच्यते । पूर्वदशके दशमगाथायाम् "परमपुरुषस्य लोकविक्रान्तचरणारविन्दं संश्लेष्टुकामोऽस्मि" इति खलु प्राह ; तथा कथयन् हस्तौ प्रसारयामास मुनिवरः ; चरणारविन्दं तत्र प्रत्यक्षतामुपैत ; अत एव च नानुभवयोग्यतामासादयति स्म । हा ! विश्लिष्टोऽभूद्भगवानिति खिद्यमानो मुनि-

